भाषा—सूर्यके नक्षत्र से दिननक्षत्र तक गिनकर सूर्य नक्षत्र से छः नक्षत्र नीचे लिखे, इसमें लकड़ी रखनेसे रस युक्त पाक होता है । पुनः दो नक्षत्रों को शिर में स्थापन करे, इसमें मुरदे का दाह होता है । चार नक्षत्रों का मध्य में स्थापन करे, इसमें सर्प भय होता है । चारों दिशा में चार चार नक्षत्रों की स्थापना करे, इसमें क्रम से मित्रों से मिलन, रोग, भय और क्वाथ वने और सुख भी प्राप्त होता है । इस चक्र के पूर्वादि चारों दिशाओं के क्रमानुसार उक्त फलों को जानना चाहिये ॥४९॥

त्रिपुष्कर योग ।

भद्रातिथी रविजभूतनयार्कवारे द्वीशार्यमाजचरणादितिवह्निवैश्वे ।
त्रैपुष्करो भवति मृत्युविनाशवृद्धौ त्रैगुण्यदो द्विगुणकृद्वसुतक्षचांद्रे ॥५०॥

अन्वयः—भद्रातिथिः ( भद्रासंज्ञकतिथिः द्वितीया सप्तमी द्वादशी ) रविजभूतनयार्कवारे (शनिभौमरविवासरे) द्वीशार्यमाजचरणादितिवह्निवैश्वे (विशाखा-उत्तराफाल्गुनी-पूर्वाभाद्रपदा-पुनर्वसु-कृत्तिका-उत्तराषाढासु ) त्रैपुष्करः ( त्रिपुष्करसंज्ञकः योगः ) भवति । 'स त्रिपुष्करः' मृत्युविनाशवृद्धौ त्रैगुण्यदः ( त्रिपुष्करे कस्यचिन्मृत्यौ सत्यां तद्गृहे जनत्रयस्य मृत्युर्भवति, कस्यचिद्वस्तुनो विनाशे वस्तुत्रयविनाशो भवति, कस्मिंश्चिद्वस्तुनि लब्धे वस्तुत्रयस्य लाभोऽपि भवतीत्यर्थः) 'अथ' वसुतक्षचान्द्रे ( धनिष्ठाचित्रामृगेषु ) 'द्विपुष्करःसः' द्विगुणकृत् ( तस्मिन् ) मृत्युविनाशादेर्द्वैगुण्यं भवति ) ॥ ५० ॥

भाष—द्वितीया, सप्तमी और द्वादशी तिथि, शनि, मंगल रविवार और विशाखा, तीनों उत्तरा, पुनर्वसु और कृत्तिका नक्षत्रों में त्रिपुष्कर योग होता है । इसमें मृत्यु और वृद्धि हो तो तिगुनी होती है । धनिष्ठा चित्रा और मृगशिरा नक्षत्र हो तो द्विपुष्कर योग होता है । इसमें मृत्यु वा वृद्धि हो तो द्विगुण जानना चाहिए ॥५०॥

शवप्रतिकृति ( पुतला दाह ) का मुहूर्त्त ।

शुक्रारार्किषु दर्शभूतमदने नन्दासुतीक्ष्णोग्रभे
पौष्णे वारुणभे त्रिपुष्करदिने न्यूनाधिमासेऽयने ।
याम्येऽब्दात्परतश्च पातपरिघे देवेज्यशुक्रास्तगे
भद्रावैधृतयोः शवप्रतिकृतेर्दाहो न पक्षे सिते ॥५१॥

अन्वयः—शुक्रारार्किषु ( शुक्रमंगलशनिवासरेषु ) दर्शभूतमदने ( अमावास्याचतुर्दशीत्रयोदशीषु ) नन्दासु ( प्रतिपत्षष्ठ्येकादशीषु ) तीक्ष्णोग्रभे ( मूलार्द्राज्येष्ठाश्लेषापूर्वात्रयमघाभरणीषु ) पौष्णे ( रेवत्यां ) वारुणभे ( शतभिषायां ) त्रिपुष्करदिने, न्यूनाधिमासे ( क्षयमासेऽधिकमासे च ) याम्येऽयने ( दक्षिणायने ) अब्दात्परतः 'दाहःकार्यः'। पातपरिघे ( व्यतीपातपरिघयोगे ) देवेज्यशुक्रास्तगे ( शुक्रगुरावस्तंगते ) सिते ( शुक्ले ) पक्षे शवप्रतिकृतेः ( पर्णशरादिना कल्पितदेहस्य ) दाहः 'न कार्यः' ॥ ५१ ॥

भाषा—शुक्र, मंगल और शनिवार में, चतुर्दशी, अमावास्या, त्रयोदशी, प्रतिपदा, षष्ठी और एकादशी तिथियों में, मूल, ज्येष्ठा, आर्द्रा, आश्लेषा, तीनों पूर्वा, भरणी, मघा, रेवती और शतभिषा नक्षत्र में, त्रिपुष्कर योग में, न्यूनाधिक मास में, दक्षिणायन में, एक वर्ष के वाद व्यतीपात तथा परिघ योग में वृहस्पति और शुक्र के अस्त में, भद्रा, वैधृतियोग और शुक्लपक्ष में पुतलादाह नहीं करना चाहिये ॥ ५१ ॥

### साधारण वर्ज्य योग ।

जन्मप्रत्यरितारयोर्मृतिसुखांत्येऽब्जे च कर्त्तुर्न सन्  
मध्यो मैत्रभगादितिध्रुवविशाखाद्व्यंघ्रिभे ज्ञेऽपि च ।  
श्रेष्ठोऽर्केज्यविधोर्दिने श्रुतिकरस्वात्यश्विपुष्ये तथा  
त्वाशौचात् परतो विचार्यमखिलं मध्ये यथासंभवम् ॥५२॥

अन्वयः—कर्तुः ( शवस्य दाहादिकर्मकर्तुः ) जन्मप्रत्यरितारयोः ( जन्मतारा जन्मनक्षत्रं प्रत्यरितारा पञ्चमचतुर्दशत्रयोविंशन्नक्षत्रं तयोः ) अब्जे ( चन्द्रमसि ) मृतिसुखान्त्ये ( अष्टमचतुर्थद्वादशे सति ) दाहो न सन् ( अप्रशस्त इत्यर्थः ) मैत्रभगादितिध्रुवविशाखाद्व्यङ्घ्रिभे ज्ञेऽपि च 'दाहः' मध्यः ( मध्यमः )। अर्केज्यविधोर्दिने ( रविगुरुचन्द्रवासरे ) श्रुतिकरस्वात्यश्विपुष्ये 'शवप्रतिकृतेर्दाहः श्रेष्ठः कथितः'। 'एतत्सर्वं' आशौचात्परतः ( त्रयोदशदिनयापनानन्तरम् ) विचार्यम्। मध्ये तु यथासंभवम् अखिलम् विचार्यम् ॥ ५२ ॥

भाषा—जन्मतारा, प्रत्यरितारा तथा अष्टम, चतुर्थ और द्वादश चन्द्रमा में काम करना अशुभ है। अनुराधा, पूर्वाफाल्गुनी, पुनर्वसु, तीनों उत्तरा, रोहिणी तथा विशाखा के प्रथम के दो चरण और बुधवार

को मध्यम और रवि, गुरु तथा चन्द्रवार श्रवण, हस्त, स्वाती, अश्विनी और पुष्य नक्षत्र में उत्तम है। यह तेरह दिन के बाद का विचार है। तेरह दिन के भीतर अपनी इच्छानुसार करे ॥ ५२ ॥

अभुक्तमूलं घटिकाचतुष्टयं ज्येष्ठांत्यमूलादिभवं हि नारदः ।
वशिष्ठ एकद्विघटीमितं जगौ बृहस्पतिस्त्वेकघटीप्रमाणकम् ॥५३॥

अन्वयः—नारदः ज्येष्ठान्त्यमूलादिभवं ( ज्येष्ठारेवतीमूलनक्षत्रस्य ) घटिकाचतुष्टयं अभुक्तमूलं जगौ । वसिष्ठः 'ज्येष्ठारेवतीमूलनक्षत्रस्य' एकद्विघटीमितं 'अभुक्तमूलं' जगौ । बृहस्पतिः ( सुरगुरुः ) तु एकघटीप्रमाणकम् ( केवलैकघटिकामात्रम् ) 'अभुक्तमूलम्' जगौ ॥ ५३ ॥

भाषा—ज्येष्ठा के अन्त और मूल के आदि की चार घड़ियों को नारद जी ने अभुक्तमूल कहा है, पर वशिष्ठ जी एक-दो घड़ी तथा बृहस्पति जी ने एक ही घड़ी को अभुक्तमूल कहा है ॥ ५३ ॥

मूल नक्षत्र में बालक के जन्म का विचार ।

अथोचुरन्ये प्रथमाष्टघट्यो मूलस्य संक्रान्तिमपंचनाड्यः ।
जातं शिशुं तत्र परित्यजेद्वा मुखं पितास्याष्टसमा न पश्येत् ॥५४॥

अन्वयः—अथ अन्ये ( आचार्याः ) मूलस्य प्रथमाष्ट घट्यः ( आदिमअष्टघटिकापर्यन्तमित्यर्थः ) शक्रान्तिमपञ्चनाड्यः ( ज्येष्ठाया अन्तिमाः पञ्च नाडिकाः ) 'अभुक्तमूलं' ऊचुः ( कथयामासुः ) । तत्र जातं शिशुं ( बालकं पुत्रीं वा ) त्यजेत् ( सर्वथा परित्यजेत् तदशक्तौ ) पिता अस्य ( बालकस्य ) मुखं अष्ट समाः ( अष्टौ वर्षाणि ) न पश्येत् ॥ ५४ ॥

भाषा—अन्यान्य ऋषि मूल के प्रथम की आठ घड़ी और ज्येष्ठा के अन्त की पांच घड़ी को अभुक्तमूल मानते हैं । इसमें उत्पन्न बालकों को त्याग देना या आठ वर्ष पर्य्यन्त पिता को बालक का मुख न देखना चाहिये ॥ ५४ ॥

मूल और आश्लेषा नक्षत्र में उत्पन्न बालक का विचार

आद्ये पिता नाशमुपैति मूले पादे द्वितीये जननी तृतीये ।
धनं चतुर्थोऽस्य शुभोऽथ शांत्या सर्वत्र सत्स्यादहिभे विलोमम् ॥५५॥

अन्वयः—आद्ये पादे मूले ( बालकस्य ) पिता नाशं उपैति ( संयाति ) द्वितीये पादे जननी ( माता ) नाशं उपैति । 'मूलस्य' तृतीये चरणे धनम् 'नाशमुपैति' अथ अस्य ( मूलस्य ) चतुर्थः 'चरणः' अथवा सर्वत्र ( चरणचतुष्टयेऽपि ) शान्त्या ( स्वानुष्ठितया ) सत् ( शुभमनिष्टफलनाशकं स्यात् )। 'किन्तु' अहिभे (आश्लेपायां) विलोमम् । ( विपरीतम् ) ज्ञेयम् । (मूलस्य प्रथमे चरणे बालकस्य पितुर्नाशः कथितः स आश्लेषाचतुर्थपादे समुत्पन्नस्य भवति । द्वितीयपादे मातृनाशः उक्तः स आश्लेषातृतीयपादे ज्ञेयः एवं सर्वत्र ) ॥५५॥

भाषा—मूलके प्रथम चरण का जन्मा बालक अपने पिता को, दूसरे चरण का माता को, तीसरे चरण का धन को नष्ट करता है पर चौथे चरण में होने से नक्षत्र शांति करने पर शुभदायक है और आश्लेषा के चौथे चरण का जन्मा बालक पिता को, तीसरे चरण का माता को, दूसरे चरण का धन को नष्ट करता है और पहिले चरण में जन्मा हो तो शांति करने से शुभदायक है ॥५५॥

मूल नक्षत्र के वास का विचार ।

स्वर्गे शुचिप्रोष्ठपदेषुमाघे भूमौ नभःकार्तिकचैत्रपौषे ।
मूलं ह्यधस्तात्तु तपस्यमार्गे वैशाखशुक्रेष्वशुभं च तत्र ॥५६॥

अन्वयः—शुचि प्रोष्ठपदेषुमाघे (आषाढ़भाद्रपदाश्विनमाघमासेषु) मूलं स्वर्गे 'तिष्ठति'। नभःकार्तिकचैत्रपौषे ( श्रावणकार्तिकचैत्रपौषेषु ) भूमौ 'तिष्ठति'। तपस्यमार्गवैशाखशुक्रेषु ( तपस्यः फाल्गुनः शुक्रः ज्येष्ठमासः ) अधः ( पाताले ) मूलं 'तिष्ठति' ( तत्फलं च यदा मूलनक्षत्रं यस्मिन्मासे यत्र भवति ) तत्र ( तत्रैव मृत्युस्वर्गपातालेषु प्रोक्तं शुभाशुभफलं ददाति तेन द्रव्याद्यभावे स्वर्गपातालस्थे मूले दोषाभावाच्छान्तिरनावश्यकीत्यर्थः ) ॥५६॥

भाषा—आषाढ़, भादों, आश्विन और माघ में मूल नक्षत्रका वास स्वर्ग में, श्रावण. कातिक, चैत्र और पौष में पृथ्वी पर, फाल्गुन, अगहन, वैशाख और ज्येष्ठ में पाताल में रहता है। जहाँ मूलका वास हो, फलाफल भी वहीं होगा ॥५६॥

गंडान्त आदि में उत्पन्न बालक का परिहार ।

गंडांतेंद्रभशूलपातपरिघव्याघातगंडावमे

संक्रांतिव्यतिपातवैधृतिसिनीवालीकुहूदर्शके ।
वज्रे कृष्णचतुर्दशीषु यमघंटे दग्धयोगे मृतौ
विष्टौ सोदरभे जनिर्न पितृभे शस्ता शुभा शांतितः ॥५७॥

अन्वयः—गण्डान्तेन्द्रभशूलपातपरिघव्याघातगण्डावमे ( गण्डान्तः तिथिनक्षत्रलग्नानां सन्धिः ज्येष्ठाशूलपातमहापाताः, परिघव्याघातगण्डयोगाः, अवमस्तिथयः ) संक्रान्ति ( सूर्यसंक्रमणकालः ) व्यतिपातवैधृतिसिनीवाली ( दृष्टेन्दुरमावास्या ) कुहू ( नष्टेन्दुरमावास्या ) दर्शके । वज्रे ( वज्रयोगे ) कृष्णचतुर्दशीषु यमघण्टे दग्धयोगे मृतौ ( मृत्युयोगे ) विष्टौ ( भद्रायां ) सोदरभे ( भ्रातुर्भगिन्या वा जन्मनक्षत्रे ) पितृभे ( पितुर्जन्मनक्षत्रे ) 'एषु सुतस्य सुताया वा' जनिः ( जन्म ) न शस्ता ( अनिष्टकारिणीत्यर्थः ) । 'सा एव जनिः' शान्तितः ( पूर्वाचार्यकथित-शान्त्या ) शुभा ( कल्याणकारिणी ) भवति ॥ ५७ ॥

भाषा—गंडांत ( तिथि, नक्षत्र और लग्नों की सन्धि ) में, ज्येष्ठा नक्षत्र में, शूल योग में, महापात, परिघ, व्याघात और गंडयोग में, तिथियों के क्षय में, सूर्यसंक्रान्ति के पुण्यकाल में, व्यतीपात और वैधृतियोग में सिनी वाली ( चंद्रमा देखने वाली अमावस्या ) में, कुहू [ नष्ट चन्द्रमा वाली अमावस्या ] में, दर्श ( दर्शन रहित चन्द्रमा वाली अमावास्या ) में, वज्र योग में, कृष्णपक्ष की चतुर्दशी में, यमघंट दग्ध और मृत्युयोग में, भद्रा में और सहोदर भाई वा माता-पिता के नक्षत्र में पुत्र वा पुत्री का जन्म हो तो अशुभ है, पर शान्ति से ये भी शुभप्रद होते हैं ॥ ५७ ॥

### नक्षत्रों की तारासंख्या ।

त्रित्र्यंगपंचाग्निकुवेदवह्नयः शरेषुनेत्राश्विशरेंदुभूकृताः ।
वेदाग्निरुद्राश्वियमाग्निवह्नयोऽब्धयः शतं द्विद्विरदाभतारकाः ॥५८॥

अन्वयः—त्रित्र्यङ्गपञ्चाग्निकुवेदवह्नयः ( अश्विन्याः तारात्रयम् भरण्या अपि तारात्रयम् कृत्तिकायाः षट् रोहिण्याः पञ्च मृगशिरायाः तारात्रयम् आर्द्राया एकैव पुनर्वसोः चतस्रः पुष्यस्य तारात्रयम् एवं क्रमशः सर्वेषां ज्ञेयम् ) शरेषुनेत्राश्विशरेन्दुभूकृताः वेदाग्निरुद्राश्वियमाग्निवह्नयः अब्धयः शतं द्विद्विरदा एते भतारका ( नक्षत्रताराः ) कथिताः ॥ ५८ ॥

भाषा--अश्विनी ३, भरणी, ३, कृत्तिका, ६, रोहिणी ५, मृगशिरा ३, आर्द्रा १, पुनर्वसु ४, पुष्य ३, आश्लेपा ५, मघा ५ पूर्वाफाल्गुनी २, उत्तराफाल्गुनी २, हस्त ४, चित्रा १, स्वाती १, विशाखा ४, ज्येष्ठा ३, मूल ११, पूर्वाषाढ़ २, उत्तराषाढ़ ६, अभिजित ३, श्रवण ३, धनिष्ठा ४, शतभिषा १०० पूर्वाभाद्रपद, २ उत्तराभाद्रपद २, रेवती ३२ यह सब नक्षत्र उपरोक्त संख्या युक्त ताराओं से उदय होते हैं ॥ ५८ ॥

नक्षत्रों को आकृति।

अश्वादिरूपं तुरगास्ययोनि क्षुरोनएणास्यमणिर्गृहं च।
पृषत्कचक्रे भवनं च मंचः शय्याकरोमौक्तिकविद्रुमं च ॥५९॥
तोरणं वलिनिभं च कुंडलं सिंहपुच्छगजदंतमञ्चकाः।
त्र्यस्त्रि च त्रिचरणाभमर्दलो वृत्तभं च यमलाभमर्दलाः ॥६०॥

अन्वयः—तुरगास्ययोनिः ( अश्विन्या आकृतिः ) अश्वमुखसदृशम् भरण्या (योनिसदृशम्) क्षुरः ( कृत्तिका नापितक्षुरसदृशी ) अनः (रोहिणी शकटसदृशी) एणास्यम् ( मृगशिराया मृगसदृशमाननम् एवं सर्वेषामाकृतिर्ज्ञेया ) मणिः गृहम् च ( पुनः ) पृषत्कचक्रभवनम् ( पृषत्को वाणः तत्सदृशम् ) मञ्चः शय्या करः मौक्तिकविद्रुमं तोरणम् बलिनिभं ( ओदनपुञ्जाकारम् ) कुण्डलम् सिंहपुच्छगजदन्तमञ्चकाः त्र्यस्त्रि (अभिजित्त्रिकोणारम्) त्रिचरणाभमर्दलो ( धनिष्ठाया मर्दलस्य सदृशम् मृदङ्गाकारम् ) वृत्तभं च यमलाभमर्दलाः 'एवं' अश्व्यादिरूपं कथितम्' ॥ ५९ ॥ ६० ॥

भाषा--अश्विनी का मुख घोड़े के मुख के समान, भरणी का योनि के समान, कृत्तिका का धुरा के समान, रोहिणी का गाड़ी के समान, मृगशिरा का हिरन के समान, आर्द्रा का मणि के समान, पुनर्वसु का घर के समान, पुष्य का बाण के समान, आश्लेषा का चक्र के समान, मघा का घर के समान, पूर्वाफाल्गुनी का मचान के समान, उत्तराफाल्गुनी का खटिया के समान, हस्त का हाथ के समान, चित्रा का मोती के समान, स्वाती का मूंगा के समान, विशाखा का तोरण के समान, अनुराधा का वलि (भात का ढेर) के समान, ज्येष्ठा का कुंडल के समान, मूल का सिंह के पूंछ के समान, पूर्वाषाढ़ का हाथी दांत के समान, उत्तराषाढ़

का मंच के समान, अभिजित् का त्रिकोण के समान, श्रवण का तीन चरणों के समान, धनिष्ठा का मर्दल वाजा के समान, शतशिषा का गोल, पूर्वाभाद्रपद्रका मंच के समान, उत्तराभाद्रपद का जोड़ा के समान और रेवती का मर्दल वाजा के समान उदय होता है ॥ ५० ॥ ६० ॥

बावली तथा कूपप्रतिष्ठा का मुहूर्त्त ।

जलाशयारामसुरप्रतिष्ठा ·सौम्यायने जीवशशांकशुक्रे ।
दृश्ये मृदुक्षिप्रचरध्रुवे स्यात् पक्षे सिते स्वर्क्षतिथिक्षणे वा ॥६१॥
रिक्तारवर्जे दिवसेऽतिशस्ता शशांकपापैस्त्रिभवांगसंस्थैः ।
व्यंत्याष्टगैः सत्खचरैर्मृगेंद्रे सूर्योघटेकोयुवतौ च विष्णुः ॥६२॥
शिवो नृयुग्मे द्वितनौ च देव्यः क्षुद्राश्चरे सर्व इमे स्थिरर्क्षे ।
पुष्ये ग्रहा विघ्नपयक्षसर्पभूतादयोऽन्त्ये श्रवणे जिनश्च ॥६३॥

अन्वयः—जलाशयारामसुरप्रतिष्ठा ( वापीउपवनदेवादीनां स्थापनम् ) सौम्यायने ( उत्तरायणे सूर्ये ) जीवशशांकशुक्रे ( गुरुचन्द्रशुक्रे ) दृश्ये ( उदिते सति ) मृदुक्षिप्रचरध्रुवे 'नक्षत्रे' सिते ( शुक्ले पक्षे ) 'तथा' स्वर्क्षतिथिक्षणे वा ( शुभनक्षत्रशुभतिथिशुभक्षणे ) रिक्तारवर्ज्ये ( रिक्तातिथिं भौमं च विहाय ) दिवसे अतिशस्ता स्यात् । शशाङ्कपापैः ( चन्द्रसूर्यभौमशनिराहुकेतुभिः ) त्रिभवांगसंस्थैः ( तृतीयषष्ठैकादशस्थानस्थितैः ) सत्खचरैः ( शुक्रबुधगुरुभिः ) व्यन्त्याष्टगैः ( द्वादशाष्टमातिरिक्तस्थानस्थैः ) 'जलाशयारामसुरप्रतिष्ठा अतिशस्ता स्यात्' । सूर्यः मृगेन्द्रे ( सिंहे ) कः ( ब्रह्मा ) घटे ( कुम्भे ) विष्णुः युवतौ ( कन्यायां ) शिवः नृयुग्मे ( मिथुने ) देव्यः ( दुर्गादयो ) द्वितनौ ( द्विस्वभावराशिषु मिथुन-कन्याधनुमीनलग्नेषु ) क्षुद्राः देव्यः ( चतुःषष्टियोगिनीप्रभृतयः ) चरे ( चरलग्ने मेषकर्कतुलामकरेषु ) सर्वे इमे ( उक्तानुक्ताश्च ) स्थिरर्क्षे ( वृषसिंहवृश्चिकघटेषु ) स्थाप्याः । ग्रहाः ( चन्द्रादयोऽष्टौ ग्रहाः ) पुष्ये 'स्थाप्याः' विघ्नपयक्षसर्पभूतादयः अन्त्ये ( रेवत्याम् ) 'स्थाप्याः' जिनः ( बुधः ) श्रवणे स्थाप्यः ॥६१॥६२॥६३॥

भाषा—उत्तरायण सूर्य्य, वृहस्पति, चन्द्रमा और शुक्र के उदय में अथवा मृगशिरा, रेवती, चित्रा, अनुराधा, हस्त, अश्विनी, पुष्य, अभिजित्, शतभिषा, तीनों उत्तरा और रोहिणी नक्षत्रों में शुक्लपक्ष में अथवा जिस देवता की प्रतिष्ठा होती हो, उसी के नक्षत्र में उस देवता की प्रतिष्ठा शुभ है ॥

भाषा—रिक्ता तिथियों और मंगल वार को छोड़ अन्य तिथियों और वारों में प्रतिष्ठाकार्य्य अत्यन्त शुभदायक है। यदि चन्द्रमा और क्रूरग्रह बारहवें और आठवें स्थान को छोड़ अन्य स्थानों में हों तो भी प्रतिष्ठा कार्य अतीव शुभप्रद है। सिंह लग्न में सूर्य्य, कुम्भ में ब्रह्मा, कन्या में विष्णु, मिथुन में शिव, द्विस्वभाव अर्थात् मिथुन कन्या, लग्न तथा पुष्य नक्षत्र और स्थिर लग्नों में गणेशादि देवता का और श्रवण में बुद्धदेव का स्थापन करना उत्तम होता है ॥ ६२ ॥ ६३ ॥

❀ इति द्वितीयं नक्षत्रप्रकरणं समाप्तम् ❀

---

## संक्रान्तिप्रकरणम् ।

### संक्रान्ति की संज्ञायें ।

घोरार्कसंक्रमणमुग्ररवौ हि शूद्रान्
ध्वांक्षी विशो लघुविधौ च चरर्क्षभौमे ।
चौरान्महोदरयुतान्नृपतीन्ज्ञमैत्रे
मंदाकिनीस्थिरगुरौ सुखयेच्च मंदान् ॥ १ ॥
विप्रांश्च मिश्रभभृगौ तु पशूंश्च मिश्रा
तीक्ष्णार्कजेंत्यजसुखा खलु राक्षसी च ॥
त्र्यंशे दिनस्य नृपतीन्प्रथमे निहन्ति
मध्ये द्विजानपि विशोऽपरके च शूद्रान् ॥ २ ॥

अन्वयः—उग्ररवौ ( पूर्वकथिते उग्रसंज्ञके नक्षत्रे रविवासरे च ) यदा अर्कसंक्रमणम् ( संक्रान्तिः ) 'भवति तदा सा' घोरा ( घोरानाम्नी संक्रान्तिः ) सा, हि ( निश्चयेन ) शूद्रान् ( अन्त्यजवर्णान् ) सुखयेत् ( सुखमुत्पादयेत् )। लघुविधौ (लघुसंज्ञके नक्षत्रे विधौ चन्द्रवासरे च) अर्कसंक्रमणं 'भवेत्' 'तदा सा' ध्वाङ्क्षी नाम्नी संक्रान्तिः विशः ( वैश्यान् ) सुखयेत्। चरर्क्षभौमे ( चरनक्षत्रे मंगलवारे च ) 'यदा' अर्कसंक्रमणं' 'तदा सा' महोदरयुता ( नाम्नी ) चौरान्

सुखयेत् । ज्ञमैत्रे ( बुधे मैत्रसंज्ञके नक्षत्रे च ) 'यदा' अर्कसंक्रमणं 'तदा सा' मन्दाकिनी ( संक्रान्तिः ) नृपतीन् ( राज्ञः ) सुखयेत् । स्थिरगुरौ ( स्थिरसंज्ञकनक्षत्रे बृहस्पतिवासरे च ) मन्दा ( मन्दानाम्नी संक्रान्तिः ) 'सा' विप्रान् सुखयेत् । मिश्रभभृगौ (मिश्रनक्षत्रे शुक्रवारे च) मिश्रा ( मिश्राख्या संक्रान्तिः ) 'सा' पशून् सुखयेत् । तीक्ष्णार्कजे ( तीक्ष्णे नक्षत्रे शनिवासरे च ) खलु ( निश्चयेन ) अन्त्यजसुखा ( चाण्डालसुखदात्री ) राक्षसी ( राक्षसी नाम्नी संक्रान्तिः ) 'दिनमानस्य त्रिधा भागे कृते त्र्यंशो भवति तत्र' दिनस्य प्रथमे अंशे ( यदा रविसंक्रमणं स्यात् तदा सा ) नृपतीन् निहन्ति । मध्ये ( द्वितीये अंशे ) द्विजान् निहन्ति । अपरके ( तृतीये अंशे ) विशः ( वैश्यान् ) निहन्ति ॥ १ ॥ २ ॥

भाषा—उग्र ( तीनों पूर्वा, भरणी और मघा ) नक्षत्र तथा रविवार को यदि संक्रान्ति हो तो उसकी "घोरा" संज्ञा है, जो शूद्रों को सुखदायक है । लघु ( हस्त, अश्विनी, पुष्य और अभिजित् ) नक्षत्र तथा सोमवार को संक्रान्ति हो तो 'ध्वांक्षी' संज्ञा है यह बनियों को सुखदायक है । चर ( स्वाती, पुनर्वसु, श्रवण, धनिष्ठा और शतभिषा ) नक्षत्र तथा मंगलवार को संक्रान्ति हो तो उसकी 'महोदर' संज्ञा है जो चोरों को सुखदायक है । मैत्र ( मृगशिरा, रेवती, चित्रा और अनुराधा ) नक्षत्र तथा बुधवार को संक्रान्ति हो तो उसकी "मन्दाकिनी" संज्ञा है, जो राजाओं को सुखदायक है । स्थिर ( तीनों उत्तरा और रोहिणी ) नक्षत्र तथा बृहस्पतिवार को संक्रान्ति हो तो उसकी "मन्दा" संज्ञा है, जो ब्राह्मणों को सुखदायक है । मिश्र ( विशाखा और कृत्तिका ) नक्षत्र तथा शुक्रवार को संक्रान्ति हो तो उसकी "मिश्रा" संज्ञा है। इससे पशुओं को सुख होता है । तीक्ष्ण ( मूल, ज्येष्ठा, आर्द्रा और आश्लेषा नक्षत्र तथा शनिवार को संक्रान्ति हो तो उसकी " ध्वांक्षी " संज्ञा होती है, यह चाण्डालों को सुखदायक है । दिन के प्रथम भाग की संक्रान्ति राजाओं को, मध्य भाग की ब्राह्मणों को, तीसरे पहर की वैश्यों को और सूर्य्यास्त के समय की संक्रान्ति शूद्रों को नष्ट करती है ॥ १ ॥ २ ॥

अस्ते निशाप्रहरकेषु पिशाचकादी—
न्नक्तंचरानपि नटान्पशुपालकांश्च ।

सूर्योदये सकललिंगिजनं च सौम्यं-
याम्यायनं मकरकर्कटयोर्निरुक्तम् ॥ ३ ॥

अन्वयः—अस्ते ( सूर्येऽस्तंगते ) निशाप्रहरकेषु 'प्रथमे प्रहरे' पिशाचकादीन् निहन्ति । ( द्वितीये प्रहरे ) नक्तंचरान् ( राक्षसान् ) । 'तृतीये प्रहरे' नटान् ( नर्तकान् ) 'चतुर्थे' पशुपालकान् ( आभीरान् ) सूर्योदये 'संक्रान्तिः' सकललिङ्गिजनान् ( पाखण्डिनः ) हन्ति । मकरकर्कटयोः 'क्रमशः' सौम्यं ( उत्तरायणम् ) याम्यायनम् ( दक्षिणायनम् ) निरुक्तम् । 'मकरसंक्रान्तितः उत्तरायणम् कर्कतो दक्षिणायनमिति निष्कर्षः' ॥ ३ ॥

भाषा—रात के पहिले पहर की संक्रान्ति पिशाचों को, दूसरे पहर की नाचने वालों को, चौथे पहर की पशुपालकों को और सूर्योदय की संक्रान्ति पाखंडियों को नष्ट करती है। मकर की संक्रान्ति से 'उत्तरायण' और कर्क की संक्रान्ति से 'दक्षिणायन' कहलाता है ॥ ३ ॥

अन्य संक्रांतियों का फल ।

षडशीत्याननं चापनृयुक्कन्याझषे भवेत् ।
तुलाजौ विषुवं विष्णुपदं सिंहालिगोघटे ॥ ४ ॥

अन्वयः—चापनृयुक्कन्याझखे ( धनुर्मिथुनकन्यामीनेषु ) 'अर्कसंक्रमणं' षडशीत्याननम् ( षडशीतिमुखसंज्ञं ) भवेत् । तुलाजौ ( तुलामेषयोः संक्रमणम् विषुवं ( विषुवसंज्ञकम् ) सिंहालिगोघटे ( सिंहवृश्चिकवृषकुम्भे रविसंक्रमणं चेत्तदा तत् ) विष्णुपदं ( विष्णुपदसंज्ञकं ) भवेत् ॥ ४ ॥

भाषा--धनु, मिथुन, कन्या और मीन की संक्रांति की षडशीत्यानन, और तुला, मेष, वृष, सिंह वृश्चिक और कुम्भकी संक्रांतिको "विष्णुपद" कहते हैं ॥ ४ ॥

संक्रांति का पुण्यकालनिर्णय ।

संक्रांतिकालादुभयत्र नाडिकाः पुण्या मताः षोडश षोडशोष्णगोः ।
निशीथतोऽर्वागपरत्र संक्रमे पूर्वापराहांतिमपूर्वभागयोः ॥ ५ ॥

अन्वयः—उष्णगोः ( सूर्यस्य ) संक्रान्तिकालात् ( संक्रान्तिकालमारभ्य ) उभयत्र ( पूर्वतः परतश्च ) षोडश नाडिकाः ( षोडश घटिकाः ) पुण्या मताः । निशीथतः ( अर्धरात्रात् ) अर्वाक् ( पूर्वं ) अपरत्र ( पश्चाच्च ) संक्रमे संक्रान्ति-

काले सति ) पूर्वापराहान्तिमपूर्वभागयोः ( पूर्वापरयोरह्नोः क्रमेण ) अन्तिमपूर्व-भागयोः ( उभयत्र षोडश घटिकाः पुण्या मता इति पूर्वेणान्वयः ) ॥ ५ ॥

भाषा—सूर्य की संक्रांति के समय से सोलह घड़ी पहिले और सोलह घड़ी पीछे पुण्यकाल होता है। यदि आधीरात के पहिले और पीछे संक्रांति हो तो पहिले और पिछले दिन क्रमशः पूर्व और परभाग में पुण्यकाल माना जाता है अर्थात् आधीरात के पहिले संक्रांति हो तो पुण्यकाल पहिले दिन के पिछले भाग में और यदि आधी रात के पीछे संक्रान्ति हो तो पिछले दिन के पूर्व भाग में पुण्य काल माना जायगा ॥५॥

### अर्धरात्रि में संक्रांतिका विचार ।

**पूर्णे निशीथे यदि संक्रमः स्याद्दिनद्वयं पुण्यमथोदयास्तात् ।**
**पूर्वं परस्ताद्यदि याम्यसौम्यायने दिने पूर्वपरे तु पुण्ये ॥ ६ ॥**

अन्वयः—पूर्णे निशीथे ( अर्धरात्रे ) संक्रान्तिश्चेत् तदा दिनद्वयं ( पूर्वदिनं परदिनं ) पुण्यं स्यात् । अथ उदयास्तात् ( सूर्योदयात् सूर्यास्ताच्च ) पूर्वपरस्तात् च यदि याम्यसौम्यायने ( कर्कमकरसंक्रान्ती भवतः 'तदा ) पूर्वपरे दिने पुण्ये स्याताम् ( सूर्योदयात् प्राक् कर्कसंक्रान्तिश्चेत् तदा पूर्वदिन एव पुण्यकालः नोत्तरदिने । यदि सूर्यास्तानन्तरं मकरसंक्रान्तिः स्यात्तदोत्तरदिन एव पुण्यकालः स्यान्नतु पूर्वदिने ) ॥ ६ ॥

भाषा—यदि ठीक आधीरात को संक्रांति हो तो दोनों दिन पुण्यकाल होगा। सूर्य्योदय के पहिले और पीछे कर्क तथा मकर संक्रांति हो तो प्रथम और पर दिन पुण्यकाल जानना चाहिये और सूर्य्योदय के प्रथम कर्कसंक्रांति हो तो पहिले दिन तथा सूर्य्यास्त के पश्चात् मकरसंक्रान्ति हो तो अगले दिन पुण्यकाल कहना चाहिये ॥ ६ ॥

### उदयास्त का अपवाद ।

**संध्या त्रिनाडी प्रमितार्कबिंबादर्धोदितास्तादध ऊर्ध्वमत्र ।**
**चेद्याम्यसौम्ये अयने क्रमात्स्तः पुण्यौ तदानीं परपूर्वघस्रौ ॥ ७ ॥**

अन्वयः—अर्कबिम्बात् ( सूर्यमण्डलात् ) अर्धोदितास्तात् ( अर्धोदितात् अर्धास्ताच्च अध ऊर्ध्वं क्रमात् त्रिनाडीप्रमिता संध्याकालः ) 'स्यात्' । अत्र (प्रातः

सन्ध्यायां सायंसंध्यायां च ) क्रमात् चेत् याम्यसौम्ये अयने ( दक्षिणोत्तरायणे ) स्तः तदानीं परपूर्वघस्रौ पुण्यौ ( कथितौ आचार्यैरित्यर्थः ) ॥ ७ ॥

भाषा--उदय तथा अस्त के पहिले और पीछे की तीन-तीन घड़ियों को सन्ध्याकाल कहा है। प्रातः सन्ध्या से दक्षिणायन सूर्य की प्रवृत्ति हो तो दिनभर पुण्यकाल जानो और सायंसन्ध्या में उत्तरायण की प्रवृत्ति हो तो सूर्यास्त के पहिले दिन भर पुण्यकाल जानना चाहिये ॥७॥

### विष्णुपदादि विशेष से त्याज्यात्याज्य घटी।

**याम्यायने विष्णुपदे चाद्या मध्यास्तुलाजयोः।**
**षडशीत्यानने सौम्ये परा नाड्योऽतिपुण्यदाः॥ ८ ॥**

अन्वयः—याम्यायने ( दक्षिणायने कर्कसंक्रान्तौ वा ) विष्णुपदे ( वृष-सिंहवृश्चिककुम्भसंक्रान्तिषु ) आद्याः ( प्रथमाः ) 'षोडश नाड्यः' अति-पुण्यदाः ( स्नानदानादौ अतिपुण्यदा इत्यर्थः। अग्रिमास्तु न तथेति भावः ) तुला-जयोः ( तुलामेषयोः ) मध्या ( उभयतः षोडश नाडिकाः संक्रान्तिकालात् पूर्वं परतश्चाष्टावष्टौ ) घटिकाः पुण्यदाः। षडशीत्यानने ( मिथुनकन्याधनुर्मीनेषु ) सौम्ये ( उत्तरायणे ) परा अग्रिमाः 'षोडश घटिकाः' अति पुण्यदाः 'स्युः' ॥ ८ ॥

भाषा--कर्क, वृष, सिंह, वृश्चिक और कुम्भ की संक्रान्ति के समय से पहिले की सोलह घड़ियां, तुला और मेष की संक्रान्ति के मध्य की सोलह घड़ियां और मिथुन, कन्या, धनु, मीन और मकर के संक्रान्ति के आगे की सोलह घड़ियां शुद्ध हैं ॥ ८ ॥

### सायनांश संक्रान्तिविचार।

**तथायनांशाः खरसाहताश्च स्पस्पष्टार्कगत्या विहृता दिनाद्यैः।**
**मेषादितः प्राक्चलसंक्रमाः स्युर्दाने जपादौ बहुपुण्यदास्ते ॥ ९ ॥**

अन्वयः—तथा ( पूर्वोक्तरीत्या ) अयनांशाः खरसाहताः ( षष्ट्या गुण्याः ) स्पष्टार्थकगत्या विहृताः। लब्धैः ( अवशिष्टैः ) दिनाद्यैः ( दिनघटीपलैः ) मेषा-दितः प्राक् ( मेषादिद्वादशसंक्रान्तिकालात् प्राक् ) चलसंक्रमाः ते ( चल-संक्रमाः ) दाने जपादौ ( जपश्राद्धहोमादौ ) बहुपुण्यदाः सन्ति ॥ ९ ॥

### संक्रांत्युपयोगो समादि ।

समं मृदुक्षिप्रवसुश्रवोग्निमघात्रिपूर्वास्रपभं बृहत्स्यात् ।
ध्रुवद्विदैवादितिभं जघन्यं सार्पाम्बुपार्द्रानिलशाक्रयाम्यम् ॥ १० ॥

अन्वयः—मृदुक्षिप्रवसुश्रवोऽग्निमघात्रिपूर्वास्रपभं समम् (अस्रपभं मूलम् एतानि मृदुक्षिप्रादि पंचदश नक्षत्राणि समानि ज्ञेयानि) ध्रुवद्विदैवादितिभं बृहत् (बृहन्नामकं) स्यात् । सार्पाम्बुपार्द्रानिलशाक्रयाम्यम् (आश्लेषादिषण्नक्षत्राणि) जघन्यं (जघन्यनामधेयं) स्यात् ॥ १० ॥

भाषा—मृगशिरा,रेवती,चित्रा और अनुराधा की संज्ञा "मृदु", अश्विनी, पुष्य, हस्त, अभिजित् की 'क्षिप्र', धनिष्ठा, श्रवण, कृत्तिका, मघा, तीनों पूर्वा और मूल की 'सम', तीनों उत्तरा, रोहिणी, विशाखा और पुनर्वसु की 'बृहत्' और आश्लेषा, शतभिषा, आर्द्रा, स्वाती, तथा ज्येष्ठा की 'जघन्य' संज्ञा जानो ॥ १० ॥

### उक्त संज्ञाओं का हेतुवर्णन ।

जघन्यभे संक्रमणे मुहूर्ताः शरेन्दवो बाणकृता बृहत्सु ।
खरामसंख्याः समभे महर्घं समर्घसाम्यं विधुदर्शनेऽपि॥ ११॥

अन्वयः—जघन्यभे संक्रमणे (संक्रान्तौ सत्याम्) शरेन्दवः मुहूर्ताः (पंचदश मुहूर्ताः) बृहत्सु (अर्कसंक्रमणे सति) बाणकृताः (पंचचत्वारिंशन्मुहूर्ता ज्ञेयाः) समभे (समनक्षत्रेऽर्कसंक्रमणे सति) खरामसंख्याः (त्रिंशन्मुहूर्ताः) 'तत्र' महर्घसमर्घसाम्यम् (क्रमशः महर्घसमर्घं च भवति) विधुदर्शने (चन्द्रदर्शनेऽपि एवमेव फलं ज्ञेयम्) ॥ ११ ॥

भाषा—'जघन्य' संज्ञक नक्षत्रों में संक्रान्ति के होने से १५ मुहूर्त्त तक संक्रान्ति जानना। इसमें अन्न का भाव महंगा हो। बृहत्संज्ञक नक्षत्रों में संक्रान्ति हो तो ४५ मुहूर्त तक संक्रान्ति जानना, इसमें अन्न का भाव सस्ता हो और 'सम' संज्ञक नक्षत्रों में संक्रान्ति हो तो ३० मुहूर्त्त तक संक्रान्ति जानना इसमें अन्न का सम भाव रहता है अर्थात् न तो सस्ता और न महंगाहो। चन्द्रदर्शन के भी यही फल हैं ॥ ११ ॥

विश्वाज्ञान ।

अर्कादिवारे संक्रान्तौ कर्कस्याब्दविशोपकाः ।
दिशो नखा गजाः सूर्या धृतोऽष्टादशसायकाः ॥ १२ ॥

अन्वयः—अर्कादिवारे कर्कस्य संक्रान्तौ 'सत्यां क्रमशः' दिशः ( दश ) नखाः ( विंशतिः ) गजाः ( अष्टौ ) सूर्याः ( द्वादश ) धृतो अष्टादश सायकाः ( पञ्च ) विशोपकाः भवन्ति ॥ १२ ॥

भाषा—रवि आदि वारों में कर्क संक्रान्ति होने से वर्ष को विश्वा कहते हैं। जैसे रविवार को कर्क संक्रान्ति हो तो १० विश्वा, सोमवार को २०, मङ्गलवार को ८, बुधवार को १२, बृहस्पति को १८ और शनिवार को ५ विश्वा जानना ॥ १२ ॥

रविकी जिस अवस्था में संक्रान्ति हुई हो उसका फल ।

स्यात्तैतिले नागचतुष्पदे रविः
सुप्तो निविष्टस्तु गरादिपंचके ।
किंस्तुघ्न ऊर्ध्वः शकुनौ सकौलवे-
ऽनिष्टः समः श्रेष्ठ इहार्घवर्षणे ॥ १३ ॥

अन्वयः—तैतिले नागचतुष्पदे ( करणे ) रविः सुप्तः ( सन् संक्रमितः ) स्यात् तु ( पुनः ) गरादिपञ्चके निविष्टः ( सन् संक्रमितः स्यात् ) किंस्तुघ्ने ( तथा ) सकौलवे शकुनौ ऊर्ध्वः (सन् संक्रमितः स्यात्) इह अर्घवर्षणे (क्रमात्) नेष्टः, समः, श्रेष्ठश्च ( स्यात् ) ॥ १३ ॥

भाषा—तैतिल, नाग और चतुष्पद करण में सोते हुए, गर, वणिज, भद्रा, बव और बालव में बैठे हुए; किंस्तुघ्न, शकुनि और कौलव में खड़े हुए सूर्य संक्रान्ति करते हैं। सोते हुए सूर्य अन्नादि की महँगी और अवर्षण-कारक होते हैं। बैठे हुए सूर्य सम अर्थात् इष्टानिष्ट कुछ नहीं करते और खड़े हुए सूर्य श्रेष्ठ अर्थात् अन्नादि की सस्ती और वर्षा करते हैं ॥ १३ ॥

संक्रान्तियों के वाहन, वस्त्र, आयुध, भक्ष्य, लेपन, जाति और पुष्प ।

सिंहव्याघ्रवराहरासभगजा वाहद्विषद्घोटकाः
श्वाजौ गौश्चरणायुधश्च ववतो वाहा रवेः संक्रमे ।

वस्त्रं श्वेतसुपीतहारितकपाण्डुवारक्तकालासितं
चित्रं कम्बलदिग्घनाभमथ शस्त्रं स्याद्भुशुण्डी गदा ॥१४॥
खङ्गो दण्डशरासतोमरमथो कुन्तश्च पाशोऽङ्कुशो-
ऽस्त्रं वाणस्त्वथ भक्ष्यमन्नपरमान्नं भैक्षपक्वान्नकम्।
दुग्धं दध्यपि चित्रितान्नगुडमध्वाज्यं तथा शर्करा-
ऽथो लेपो मृगनाभिकुङ्कुममथो पाटीरमृद्रोचनम् ॥ १५ ॥
यावश्चौतुमदो निशाञ्जनमथो कालागुरुश्चन्द्रको
जातिर्दैवतभूतसर्पविहगाः पश्वेणविप्रास्ततः।
क्षत्रियवैश्यभशूद्रसंकरभवाः पुष्पं च पुन्नागकं
जातीवाकुलकैतकानि च तथा विल्वार्कदूर्वाम्बुजम् ॥१६॥
स्यान्मल्लिकापाटलिका जपा च संक्रान्तिवस्त्राशनवाहनादेः।
नाशश्च तद्वृत्त्युपजीविनां च स्थितोपविष्टस्वपतां च नाशः॥

अन्वयः—ववतः [ववमारभ्य] रवेः संक्रमे (सति) (क्रमात्) सिंहव्याघ्रवराहरासभगजाः वाहद्विपद्वाटकाः। श्वा अजः गौः चरणायुधः (एते) वाहाः (ज्ञेयाः)। (तथा) श्वेतसुपीतहारितकपाण्डुआरक्तकालासितं चित्रं कम्बलदिग्घनाभ [एतद्वस्त्रं ज्ञेयं]। अथ भुशुण्डी गदा खङ्गः दण्डशरासतोमरं अथो कुन्तः पाशः अंकुशः अस्त्रं बाणः (एतत्) शस्त्रं स्यात्। अथ अन्नपरमान्नं भैक्ष्यपक्वान्नकम् दुग्धं, दधि अपि (तथा) चित्रितान्नगुडमध्वाज्यं तथा शर्करा (एतत्) भक्ष्यं (ज्ञेयम्)। अथ मृगनाभिकुङ्कुमं अथो पाटीरमृद्रोचनम् यावः च (पुनः) ओतुमदः निशाञ्जनं अथ कालागुरुः चन्द्रकः (एषः) लेपः, (तथा) दैवतभूतसर्पविहगाः पश्वेणविप्राः ततः क्षत्रियवैश्यकशूद्रसंकरभवा [एषा] जातिः (ज्ञेया), च (पुनः) पुन्नागकं जातीवाकुलकेतकानि च (तथा) विल्वार्कदूर्वाम्बुजं मल्लिका पाटलिका च (पुनः) जपा (एतत्) पुष्पं स्यात्। च (पुनः) संक्रांतिवस्त्रासनवाहनादेः तद्वृत्त्युपजीविनां च नाशः (स्यात्) च (तथा) स्थितोपविष्टस्वपतां नाशः (स्यात्) ॥ १४–१७ ॥

भाषा—ववादि सात, चर और शकुनि आदि चार स्थिर मिलकर ग्यारह किरणों में होनेवाली सूर्य संक्रान्तियों के क्रम से सिंहादि वाहन, श्वेतादि वस्त्र, भुशुण्डी आदि आयुध, अन्नादि भक्ष्य, कस्तूरी आदि लेपन, देव-

तादि जाति और पुन्नागादि पुष्प होते हैं। बव करण में होनेवाली संक्रान्ति सिंह पर सवार, श्वेतवस्त्र धारण किये, भुशुण्डी हाथ में लिये, अन्न का भक्षण करती हुई, कस्तूरी का लेप देह में लगाये, देवता जातिवाली, नागकेसर का फूल हाथ में लिये होती है। बालव करण में होने वाली संक्रान्ति व्याघ्र पर सवार, पीले वस्त्र धारण किये, गदा हाथ में लिये, खीर भक्षण करती हुई, कुंकुम का लेप देह में लगाये, भूत जातिवाली, चमेली का फूल हाथ में लिये होती है। कौलव करण में होने वाली संक्रान्ति वराह पर सवार, हरे वस्त्र धारण किये, तलवार हाथ में लिये, भीख मांगने से मिले हुए अन्नादि का भक्षण करती हुई, लाल चन्दन का लेप देह में लगाये, सर्प जाति वाली और मौलसिरी का फूल हाथ में लिये होती है। तैतिल करण में होनेवाली संक्रान्ति गधे पर सवार, थोड़ा पीला वस्त्र धारण किये, दण्ड हाथ में लिये, पुआ आदि पक्वान्न भक्षण करती हुई, मिट्टी का लेप देह में लगाये, पक्षी जातिवाली, केतकी का फूल हाथ में लिये होती है। गर करण में होनेवाली संक्रान्ति हाथी पर सवार, लाल वस्त्र धारण किये, धनुष हाथ में लिये, दूध का भक्षण करती हुई, गोरोचन का लेप देह में लगाये, पशु जातिवाली, बेला का फूल हाथ में लिये होती है। वणिज करण में होनेवाली संक्रान्ति भैंसे पर सवार, श्याम रंग वस्त्र धारण किये, तोमर हाथ में लिये, दही का भक्षण करती हुई, महावर का लेप देह में लगाये, मृग जातिवाली, मदार का फूल हाथ में लिये होती है। विष्टि करण में होनेवाली संक्रान्ति घोड़े पर सवार, काला वस्त्र धारण किये, बरछी हाथ में लिये, चित्रान्न अर्थात् एक में पके हुए चावल, मूंग, मसूर, हलदी का भक्षण करती हुई, बिलार के पसीने का लेप देह में लगाये, ब्राह्मण जातिवाली, दूब हाथ में लिये होती है। शकुनिकरण में होनेवाली संक्रान्ति कुत्ते पर सवार, अनेक रंगवाला वस्त्र धारण किये पाश हाथ में लिये, गुड़ का भक्षण करती हुई, हलदी का लेप देह में लगाये, क्षत्रिय जातिवाली, कमल का फूल हाथ में लिये होती है। चतुष्पद करण में होनेवाली संक्रान्ति मेढ़े पर सवार, कम्बल धारण किये, अंकुश हाथ में लिये, मधु का भक्षण करती हुई, सुरमा का लेप देह में

लगाये, वैश्य जातिवाली, चमेली के फूल हाथ में लिये होती है। नाग करण में होनेवाली संक्रान्ति बैल पर सवार, नंगी, अस्त्र हाथ में लिये, घी का भक्षण करती हुई, अगर का लेप देह में लगाये, शूद्र जातिवाली, पाढर का फूल हाथ में लिये होती है। किंस्तुघ्न करण में होनेवाली संक्रान्ति चरणायुध अर्थात् मुर्गे पर सवार, मेघ के समान वस्त्र धारण किये, बाण हाथ में लिये, शक्कर का भक्षण करती हुई, कपूर का लेप देह में लगाये, वर्णसंकर जाति, गुड़हर का फूल हाथ में लिये होती है। जिस महीने की संक्रान्ति के वाहन, वस्त्र, भक्षणादि कहे हैं उस महीने में उन सबका नाश अथवा उन वस्तुओं से जीविका करनेवालों का नाश होता है। संक्रान्ति करते समय सूर्य की सुप्त, उपविष्ट और स्थित, ये तीन अवस्थायें कही हैं, उन अवस्थाओं में वर्तमान अर्थात् सोते हुए, बैठे हुए और खड़े हुए प्राणियों का भी नाश होता है॥ १४-१७॥

### संक्रान्तिवश से शुभाशुभ फल।

**संक्रान्तिधिष्ण्याधरधिष्ण्यतस्त्रिभे स्वभे निरुक्तं गमनं ततोऽङ्गभे। सुखं त्रिभे पीडनमङ्गभेंशुकं त्रिभेऽर्थहानी रसभे धनागमः॥१८॥**

अन्वयः—संक्रान्तिधिष्ण्याधरधिष्ण्यतः त्रिभे स्वभे गमनं निरुक्तम्, ततः अङ्गभे सुखम्, (ततः) त्रिभे पीडनम्, (ततः) अङ्गभे अंशुकम्, (ततः) त्रिभे अर्थहानिः, (ततः) रसभे धनागमः (स्यात्)॥ १८॥

भाषा—संक्रान्ति जिस नक्षत्र में हो उसके पूर्व नक्षत्र से जन्मनक्षत्र तक गिने। यदि प्रथम तीन नक्षत्रों में से जन्मनक्षत्र हो तो कहीं जाना पड़े, चौथे से लेकर छः नक्षत्रों में हो तो सुख, दसवें से लेकर तीन नक्षत्रों में शरीर पीड़ा, तेरहवें से लेकर छः नक्षत्रों में वस्त्र की प्राप्ति, उन्नीसवें से लेकर तीन नक्षत्रों में द्रव्यादि की हानि और बाईसवें से लेकर छः नक्षत्रों में धन की प्राप्ति होती है॥ १८॥

### संक्रान्ति के नक्षत्र से जन्मनक्षत्र फल चक्र

| ३ | ६ | ३ | ६ | ३ | ६ |
|---|---|---|---|---|---|
| गमन | सुख | व्यथा | वस्त्रप्राप्ति | हानि | धनप्राप्ति |

सूर्यादि के वली रहते संक्रान्ति करते हुए ग्रहों का वल।

नृपेक्षणं सर्वकृतिश्च संगरः शास्त्रं विवाहो गमदीक्षणे रवेः।
वीर्येऽथ तारावलतः शुभोविधुर्विधोर्वलेऽर्कोऽर्कवले कुजादयः॥

अन्वयः—रवेः ( सकाशात् ) वीर्ये ( क्रमेण ) नृपेक्षणं, सर्वकृतिः, संगरः, शास्त्रं, विवाहः, गमदीक्षणे ( शुभे भवतः ) तारावलतः विधुः ( शुभः ) विधोः वलात् रविः ( शुभः ) तद्बलतः परे शुभाः ( भवन्ति )॥ १९ ॥

भाषा—सूर्य के वली रहते अथवा रविवार को राजा का दर्शन, चन्द्रमा के बली रहते अथवा सोमवार को सव कार्य, मङ्गल के बली रहते अथवा मङ्गल के दिन युद्ध, बुध के बली रहते अथवा बुधवार को शास्त्र पढ़ना बृहस्पति के बली रहते अथवा बृहस्पति के दिन विवाह करना, शुक्र के बली रहते अथवा शुक्र के दिन यात्रा करना और शनैश्चर के बली रहते अथवा शनैश्चर के दिन यज्ञादि की दीक्षा लेनी चाहिए। यदि चन्द्रमा की संक्रान्ति के काल में तारा बली हो तो अशुभ भी चन्द्रमा सवा दो दिन तक शुभदायक होता है। सूर्य की संक्रान्ति के समय यदि चन्द्रमा बली हो तो अशुभ भी सूर्य एक महीने तक शुभ होता है। मंगल की संक्रान्ति के काल में यदि सूर्य बली हो तो अशुभ भी मंगल डेढ़ महीने तक शुभ होता है। ऐसे ही बुधादि को भी जानना चाहिए॥१९॥

अधिकमास और क्षयमास का निर्णय।

स्पष्टार्कसंक्रान्तिविहीन उक्तो मासोऽधिमासः च्चयमासकस्तु।
द्विसंक्रमस्तत्र विभागयोः स्तस्तिथेर्हि मासौ प्रथमान्त्यसंज्ञौ॥२०॥

अन्वयः—स्पष्टार्कसंक्रान्तिविहीनः मासः अधिमासः उक्तः, तु ( तथा ) द्विसंक्रमः मासः क्षयमासकः ( स्यात् ) तत्र तिथेः विभागयोः प्रथमान्त्यसंज्ञौ मासौ स्तः॥ २०॥

भाषा—शुक्लपच्च की परीवा से लेकर अमावास्या पर्यन्त चान्द्रमास होता है। जिस चान्द्रमास में स्पष्ट सूर्य संक्रान्ति न हो वह मास अधिमास अर्थात् मलमास कहा जाता है और जिस मास में स्पष्ट सूर्य की दो संक्रान्तियाँ हों वह च्चयमास कहा जाता है। क्षयमास में तिथि के पूर्वार्द्ध तथा उत्तरार्द्ध भागों के सम्वन्ध से पहिला और दूसरा मास जानना

चाहिए अर्थात उस एक ही क्षयमास में दो मास माने जाते हैं। शुक्लपक्ष को पहिला और कृष्णपक्ष को दूसरा मास। यदि तिथि के पूर्वार्द्ध में किसी का जन्म अथवा मरण हुआ हो तो उसका जन्मदिन अथवा क्षयाहश्राद्ध पहिले मास में और यदि तिथि के उत्तरार्द्ध में किसी का जन्म अथवा मरण हुआ हो तो उसका जन्मदिन अथवा क्षयाहश्राद्ध दूसरे मास में होता है॥ २०॥

इति मुहूर्त्तचिन्तामणौ संक्रान्तिप्रकरणं समाप्तम्॥३॥

---

# गोचरप्रकरणम्।

सूर्यो रसान्त्ये खयुगेऽग्निनन्दे शिवाक्षयोर्भौमशनी तमश्च।
रसाङ्कयोर्लाभशरे गुणान्त्ये चन्द्रोऽम्बराब्धौ गुणनन्दयोश्च॥१॥
लाभाष्टमे चाद्यशरे रसान्त्ये नगद्वये ज्ञो द्विशरेऽब्धिरामे।
रसाङ्कयोर्नागविधौ खनागे लाभव्यये देवगुरुः शराब्धौ॥ २॥
द्वयन्त्ये नवांशे द्विगुणे शिवाग्नौ शुक्रः कुनागे द्विनगेऽग्निरूपे।
वेदाऽम्बरे पञ्चनिधौ गजेषौ नन्देशयोर्भानुरसे शिवाग्नौ॥ ३॥
क्रमाच्छुभो विद्ध इति ग्रहः स्यात्पितुः सुतस्यात्र न वेधमाहुः।

अन्वयः—स्वजन्मराशेः सूर्यः रसान्त्ये, खयुगे, अग्निनन्दे, शिवाक्षयोः, च (तथा) भौमशनी (तथा) तमः रसाङ्कयोः लाभशरे, गुणान्त्ये, च (तथा) चन्द्रः अम्बराब्धौ गुणनन्दयोः, लाभाष्टमे, आद्यशरे, रसान्त्ये, नगद्वये, (तथा) ज्ञः द्विशरे, अब्धिरामे, रसाङ्कयोः, नागविधौ, खनागे, लाभव्यये। (तथा) देवगुरुः शराब्धौ, द्वयन्त्ये, नवांशे, अद्विगुणे, शिवाग्नौ (तथा) शुक्रः कुनागे, द्विनगे, अग्निरूपे, वेदाम्बरे, पञ्चनिधौ, गजेषौ, नन्देशयोः, भानुरसे शिवाग्नौ, इति (एवं) क्रमात् ग्रहः शुभः विद्धश्च स्यात्। अत्र पितुः सुतस्य वेधं न आहुः॥ १-३॥

भाषा—सूर्यादि ग्रह छठें-बारहवें आदि स्थानों में क्रम से शुभ

और विद्ध होते हैं अर्थात् जन्मराशि से छठीं राशि में स्थित सूर्य शुभ और यदि जन्मराशि से बारहवें स्थान में शनैश्चर को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो सूर्य विद्ध अर्थात् शुभ भी अशुभ हो जाता है। ऐसे ही दशवें स्थान में स्थित सूर्य शुभ और यदि चौथे स्थान में शनैश्चर को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो सूर्य विद्ध अर्थात् शुभ भी अशुभ हो जाता है। ऐसे ही तीसरे स्थान में स्थित सूर्य शुभ और यदि नवें स्थान में शनैश्चर को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो सूर्य विद्ध हो जाता है। ऐसे ही ग्यारहवें स्थान में स्थित सूर्य शुभ और यदि पाँचवें स्थान में शनैश्चर को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है। मंगल, शनैश्चर, राहु, केतु ये ग्रह जन्मराशि से छठें स्थान में शुभ और यदि नवें स्थान में कोई ग्रह स्थित हो तो विद्ध हो जाते हैं। ग्यारहवें स्थान में शुभ और पाँचवें स्थान में कोई ग्रह स्थित हो तो विद्ध हो जाते हैं। तीसरे स्थान में शुभ और यदि बारहवें स्थान में कोई ग्रह स्थित हो तो विद्ध हो जाते हैं। परन्तु शनैश्चर भी सूर्य से विद्ध नहीं होता। क्योंकि आगे कहा है कि गोचर में पिता पुत्र का वेध नहीं होता। जन्मराशि से दसवें स्थान में स्थित चन्द्रमा शुभ और यदि चौथे स्थान में बुध को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है। ऐसे ही तीसरे स्थान में शुभ और नवें स्थान में बुध को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध होजाता है ऐसेही ग्यारहवें स्थान में चन्द्रमा शुभ और यदि आठवें स्थान में बुध को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है। ऐसे ही पहले स्थान में चन्द्रमा शुभ और यदि पाँचवें स्थान में बुध को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है। ऐसे ही छठें स्थान में चन्द्रमा शुभ और बारहवें स्थान में बुध को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है। ऐसे ही सातवें स्थान में स्थित चन्द्रमा शुभ और यदि दूसरे स्थान में बुध को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है। जन्मराशि से दूसरे स्थान में स्थित बुध शुभ और यदि पाँचवें स्थान में चन्द्रमा को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है। ऐसे ही चौथे स्थान में स्थित बुध शुभ और यदि तीसरे स्थान में चन्द्रमा को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है। ऐसे ही छठें स्थान में स्थित बुध

शुभ और यदि नवें स्थान में चन्द्रमा को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । ऐसे ही आठवें स्थान में स्थित बुध शुभ और यदि पहले स्थान में चन्द्रमा को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । ऐसे ही दसवें स्थान में स्थित बुध शुभ और आठवें स्थान में चन्द्रमा को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । ऐसे ही ग्यारहवें स्थान में स्थित बुध शुभ और यदि बारहवें स्थान में चन्द्रमा को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । जन्मराशि से पाँचवें स्थान में स्थित बृहस्पति शुभ और यदि चौथे स्थान में कोई अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । ऐसे ही दूसरे स्थान में स्थित बृहस्पति शुभ और यदि बारहवें स्थान में कोई अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । ऐसे ही नवें स्थान में स्थित बृहस्पति शुभ और यदि दशवें स्थान में अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । ऐसे ही दूसरे स्थान में स्थित बृहस्पति शुभ और यदि तीसरे स्थान में कोई ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । ऐसे ही ग्यारहवें स्थान में स्थित बृहस्पति शुभ और यदि तीसरे स्थान में अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । जन्मराशि से पहिले स्थान में स्थित शुक्र शुभ और यदि आठवें स्थान में अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । ऐसे ही दूसरे स्थान में स्थित शुक्र शुभ और यदि सातवें स्थान में अन्य ग्रह स्थित हों हो विद्ध हो जाता है । ऐसे ही तीसरे स्थान में स्थित शुक्र शुभ और यदि पहिले स्थान में अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । चौथे स्थान में स्थित शुक्र शुभ और यदि दशवें स्थान में अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाया है । पाँचवें स्थान में स्थित शुक्र शुभ और यदि नवें स्थान में अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । आठवें स्थान में स्थित शुक्र शुभ और यदि पाँचवें स्थान में अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । ऐसे ही नवें स्थान में स्थित शुक्र शुभ और यदि ग्यारहवें स्थान में अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है । बारहवें स्थान में स्थित शुक्र शुभ और यदि छठें स्थान में कोई ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो ज़ाता है । ग्यारहवें स्थान में स्थित शुक्र शुभ और यदि तीसरे स्थान में कोई ग्रह स्थित हों तो विद्ध हो जाता है ॥ १ ॥ २ ॥ ३ ॥

### वामवेध और शुक्लपक्ष में चन्द्रमा का बल

**दुष्टोऽपि खेटो विपरीतवेधाच्छुभो द्विकोणे शुभदः सितेऽब्जः ॥४॥**

अन्वयः—( तथा ) दुष्टः अपि खेटः विपरीतवेधात् शुभः ( स्यात् )। तथा सिते [ शुक्लपक्षे ] अब्जः द्विकोणे शुभदः स्यात् ॥ ४ ॥

भाषा—अशुभ भी ग्रह विपरीत वेध से शुभ हो जाता है, अर्थात् जन्मराशि से बारहवें, चौथे, नवें, पाँचवें स्थान में स्थित सूर्य अशुभ होता है। परन्तु यदि छठें, दसवें, तीसरे, ग्यारहवें स्थान में कोई ग्रह स्थित हो तो शुभ हो जाता है। ऐसे ही नवें, पाँचवें, बारहवें स्थान में स्थित मङ्गल, शनैश्चर, राहु, केतु ये ग्रह अशुभ होते हैं, परन्तु छठें, तेरहवें और तीसरे स्थान में स्थित किसी ग्रह से यदि विद्ध हों तो शुभ हो जाते हैं। ऐसे ही चौथे, नवें, आठवें, पाँचवें, बारहवें और दूसरे स्थान में स्थित चंद्रमा अशुभ होता है। परन्तु दसवें, तीसरे, ग्यारहवें, पहिले, छठें, सातवें स्थान में स्थित किसी ग्रह से यदि विद्ध हो तो शुभ हो जाता है। ऐसे ही पाँचवें, तीसरे, नवें, पहिले, आठवें, बारहवें स्थान में स्थित बुध अशुभ होता है, परन्तु दूसरे, चौथे, छठें, आठवें, दसवें, ग्यारहवें स्थान में स्थित किसी ग्रह से यदि विद्ध हो तो शुभ हो जाता है। ऐसे ही चौथे, बारहवें, दसवें, तीसरे स्थान में स्थित बृहस्पति अशुभ होता है परन्तु पाँचवें, दूसरे, नवें और ग्यारहवें स्थान में स्थित किसी ग्रह से यदि विद्ध हो तो शुभ हो जाता है। ऐसे ही आठवें, सातवें, पहिले, दसवें, नवें, पाँचवें, ग्यारहवें, छठें और तीसरे स्थान में स्थित शुक्र अशुभ होता है, परन्तु पहिले, दूसरे, चौथे, पाँचवें, आठवें, नवें, बारहवें, ग्यारहवें स्थान में स्थित किसी ग्रह से यदि विद्ध हो तो शुभ हो जाता है। शुक्लपक्ष में छठें, आठवें, चौथे स्थान में स्थित किसी ग्रह से यदि विद्ध न हो तो दूसरे, नवें, पाँचवें स्थान में स्थित चन्द्रमा शुभ होता है। इस वामवेध में पिता-पुत्र का वेध नहीं होता ॥ ४ ॥

### क्रमवेध और विपरीत वेध में मतभेद

**स्वजन्मराशेरिह वेधमाहुरन्ये ग्रहाधिष्ठितराशितः सः।**
**हिमाद्रिविन्ध्यान्तर एव वेधो न सर्वदेशेष्विति काश्यपोक्तिः ॥५॥**

अन्वयः—इह अन्ये ( आचार्याः ) स्वजन्मराशेः वेधं आहुः, स वेधः ग्रहाधिष्ठितराशित एव तथा हिमाद्रिविन्ध्यान्तरे [ देशे ] एव ज्ञेयः, सर्वदेशेषु न इति काश्यपोक्तिः ॥ ५ ॥

भाषा—नारदादि आचार्यों ने जन्मराशि से उक्त दोनों वेध कहा है और कश्यपादि आचार्यों ने जिस राशि में ग्रह स्थित हो उस राशि से उक्त दोनों वेध कहा है । यथा जन्मराशि से छठें स्थान में स्थित सूर्य शुभ होता है. परन्तु जिस राशि में वह स्थित हो उससे बारहवीं राशि में शनि को छोड़ अन्य ग्रह स्थित हों तो विद्ध अर्थात् शुभ भी अशुभ हो जाता है । ऐसे ही जन्मराशि से बारहवें स्थान में स्थित सूर्य अशुभ होता है, परन्तु वह जिस राशि में स्थित हो उससे छठीं राशि में शनि को छोड़ अन्य ग्रह यदि स्थित हों तो शुभ हो जाता है। ऐसे ही चन्द्रादि के भी दोनों प्रकार के वेधों को जानना चाहिए। इन वेधों का दोष हिमालय और विन्ध्याचल के मध्यवर्ती देशों में ही होता है, अन्य देशों में नहीं, ऐसा कश्यपजी का वचन है । परन्तु बृहस्पतिजी ने क्रमवेध जन्मराशि से और विपरीतवेध ग्रह-स्थान से कहा है । यही माननीय भी है ॥ ५ ॥

### ग्रहण-नक्षत्र का फल

जन्मर्क्षे निधनं ग्रहे जनिभतो घातः क्षतिः श्रीर्व्यथा
चिन्तासौख्यकलत्रदौस्थ्यमृतयः स्युर्माननाशः सुखम् ।
लाभोऽपाय इति क्रमात्तदशुभध्वस्त्यै जपः स्वर्णगो-
दानं शान्तिरथो ग्रहं त्वशुभदं नो वीक्ष्यमाहुः परे ॥ ६ ॥

अन्वयः—जन्मर्क्षे ग्रहे निधनं, जनिभतः ग्रहणे घातः, क्षतिः, श्रीः, व्यथा, चिन्ता, सौख्य-कलत्रदौस्थ्यमृतयः, माननाशः, सुखं, लाभः, अपाय इति क्रमात् स्युः । तदशुभध्वस्त्यै जपः, स्वर्णगोदानं, शान्तिः, अथो परे ( आचार्याः ) अशुभदं ग्रहं नो वीक्ष्यं आहुः ॥ ६ ॥

भाषा—जिसके जन्मनक्षत्र में सूर्य या चन्द्रमा का ग्रहण हो उसका मरण होता है । जन्मराशि से लेकर बारह राशियों में ग्रहण हो तो इस क्रम से घातादि फल होता है, अर्थात् जन्मराशि में चन्द्रमा या सूर्य का

ग्रहण हो तो शरीरपीड़ा, जन्मराशि से दूसरी राशि में हो तो हानि, तीसरी में लक्ष्मी, चौथी में व्यथा, पाँचवीं में पुत्रादि की चिंता, छठीं में सौख्य, सातवीं में स्त्रीमरण, आठवीं राशि में अपना मरण, नवीं राशि में माननाश, दसवीं राशिमें सुख, ग्यारहवीं राशि में लाभ और बारहवीं राशि में मरण होता है। चन्द्र सूर्य ग्रहण दोष के नाश के लिए त्र्यम्बकादि मन्त्रों का जप, सोने वा गौ का दान यही शान्ति है। अशुभ फल देनेवाले ग्रहण को नहीं देखना चाहिए, ऐसा भी कोई आचार्य कहते हैं ॥ ६ ॥

### चन्द्रमा का विशेष शुभाशुभत्व

पापान्तः पापयुग्द्यूने पापाच्चन्द्रः शुभोऽप्यसत् ।
शुभांशे चाधिमित्रांशे गुरुदृष्टोऽशुभोऽपि सत् ॥ ७ ॥

अन्वयः—चन्द्रः पापान्तः, पापयुक्, पापात् द्यूने, शुभोऽपि असत् [ अशुभः ], वा शुभांशे, अधिमित्रांशे वा गुरुदृष्टः, अशुभोऽपि सत् ( शुभः स्यात् ) ॥ ७ ॥

भाषा--दो पापग्रहों के मध्य में स्थित, अथवा पापग्रह संयुक्त, अथवा पापग्रह के स्थान से सातवें स्थान में स्थित शुभ भी चन्द्रमा अशुभ फल देता है। यदि शुभ ग्रहों के नवांश में, अथवा अपने अधिमित्र के नवांश में स्थित हो और वृहस्पति देखता हो तो अशुभ भी चन्द्रमा शुभ फल देता है ॥ ७ ॥

### प्रकारान्तर से चन्द्रमा का शुभाशुभ फल।

सितासितादौ सद्दृष्टे चन्द्रे पक्षौ शुभावुभौ ।
व्यत्यासे चाशुभौ प्रोक्तौ संकटेऽब्जवलं त्विदम् ॥ ८ ॥

अन्वयः—सितासितादौ सद्दृष्टे चन्द्रे उभौ पक्षौ शुभौ प्रोक्तौ। व्यत्यासे च अशुभौ प्रोक्तौ, इदं अब्जबलं संकटे विचार्यम् ॥ ८ ॥

भाषा–शुक्लपक्ष की परीवा में जिसका चन्द्रमा शुभ होता है, उसका पक्ष भर शुभ ही रहता है और कृष्णपक्ष की परीवा में जिसका चन्द्रमा अशुभ होता है उसको भी पक्षभर शुभ ही रहता है और इससे विपरीत अर्थात

शुक्लपक्ष की परीवामें जिसका चन्द्रमा होता है, उसका सम्पूर्ण पक्ष अशुभ रहता है और कृष्णपक्ष की परीवा में जिसका चन्द्रमा शुभ होता है उसका सम्पूर्ण पक्ष भर अशुभ रहता है । यह चन्द्रमा का बल किसी संकट के समय अर्थात् अत्यन्त आवश्यक विवाह वा यात्रादि करने में यदि तात्कालिक चन्द्रशुद्धि न हो तो विचारना चाहिये, अन्यथा नहीं ॥ ८ ॥

## ग्रहों की शान्ति के लिए नवरत्न धारण

वज्रं शुक्रेऽब्जे सुमुक्ता प्रवालं भौमेऽगौ गोमेदमार्कौ सुनीलम् ।
केतौ वैदूर्यं गुरौ पुष्पकं ज्ञे पाचिः प्राङ्माणिक्यमर्के तु मध्ये ॥९॥

अन्वयः—शुक्रे वज्रं, अब्जे सुमुक्ता, भौमे प्रवालं, अगौ गोमेदं, आर्कौ सुनीलं, केतौ वैदूर्यं, गुरौ पुष्पकं, ज्ञे पाचिः ( इति ) प्राक् ( क्रमेण रत्नानि धार्याणि ) अर्के मध्ये माणिक्यं ( धार्यम् ) ॥ ९ ॥

भाषा—नौ कोष्ठोंवाला एक सोने का यंत्र बनवाकर उसके पूर्व कोष्ठ में शुक्र की प्रसन्नता के लिए हीरा, आग्नेय कोष्ठ में चन्द्रमा की प्रसन्नता के लिए मोती, दक्षिण कोष्ठ में मंगल की प्रसन्नता के लिए मूँगा, नैर्ऋत्य कोष्ठ में राहु की प्रसन्नता के लिए गोमेद, पश्चिम कोष्ठ में शनैश्चर की प्रसन्नताके लिए नीलम, वायव्य कोष्ठ में केतु की प्रसन्नता के लिए वैदूर्य, उत्तर कोष्ठ में वृहस्पति की प्रसन्नता के लिए पुखराज, ईशान कोष्ठ में बुध की प्रसन्नता के लिए मरकत मणि और मध्य कोष्ठ में सूर्य की प्रसन्नता के लिए माणिक्य जड़ाकर धारण करे ॥ ९ ॥

## हरएक ग्रह की प्रसन्नता के लिए माणिक्यादि के धारण की विधि ।

माणिक्यमुक्ताफलविद्रुमाणि गारुत्मकं पुष्पकवज्रनीलम् ।
गोमेदवैदूर्यकमर्कतः स्यू रत्नान्यथो ज्ञस्य मुदे सुवर्णम् ॥ १० ॥
धार्यं लाजावर्तकं राहुकेत्वो रौप्यं शुक्रेन्द्वोश्च मुक्ता गुरोस्तु ।
लोहं मन्दस्यारभान्वोःप्रवालं तारा जन्मर्क्षात्त्रिराद्वत्तितः स्यात्

अन्वयः—माणिक्यमुक्ताफलविद्रुमाणि, गारुत्मकं, पुष्पकवज्रनीलं, गोमेद-वैदूर्यकम् ( क्रमेण ) अर्कतः सकाशात् रत्नानि ( धार्याणि ) अथो ज्ञस्य मुदे सुवर्णम् ( धार्यम् ) । राहुकेत्वोः ( मुदे ) लाजावर्तकं धार्यम्, शुक्रेन्द्वोः रौप्यं

गुरोश्च मुक्ता, तु ( तथा ) मन्दस्य लोहं, आरभान्वोः प्रवालं ( धार्यम् ) तथा जन्मर्क्षात् त्रिरावृत्तितः तारा स्यात् ॥ १०-११ ॥

भाषा—माणिक्य, मोती, मूँगा, मरकत, पुखराज, हीरा, नीलम, गोमेद, वैदूर्य, ये रत्न सूर्यादि प्रत्येक ग्रहों की प्रसन्नता के लिए धारण करना चाहिए। बहुमूल्य रत्न न मिलें तो अल्प मूल्य वस्तुएँ धारण करने को कहते हैं। बुध की प्रसन्नता के लिए सुवर्ण, राहु और केतु की प्रसन्नता के लिए लाजावर्त मणि, शुक्र और चन्द्रमा की प्रसन्नता के लिए चाँदी, बृहस्पति की प्रसन्नता के लिए मोती, शनैश्चर की प्रसन्नता के लिए लोहा, मंगल और सूर्य की प्रसन्नता के लिए मूँगा धारण करना चाहिए। अब तारा कहते हैं। जन्मनक्षत्र से दिननक्षत्र तक तीन आवृत्ति करने से तारा सिद्ध होती है अर्थात् जिस दिन जिसकी तारा विचारनी हो, उसके जन्मनक्षत्र से उस दिन के नक्षत्र तक गिने, जितनी संख्या हो उसमें नौ का भाग देने पर जितने शेष रहें वही तारा होगी ॥१०-११॥

### ताराओं के नाम और फल

जन्माख्यसंपद्विपदः क्षेमप्रत्यरिसाधकाः ।
वधमैत्रातिमैत्राः स्युस्तारा नामसदृक्फलाः ॥ १२ ॥

अन्वयः—जन्माख्यसंपद्विपदः क्षेमप्रत्यरिसाधकाः वधमैत्रातिमैत्राः (एताः) नामसदृक्फलाः ताराः स्युः ॥ १२ ॥

भाषा—एक शेष हो तो तारा का नाम जन्म, दो शेष हों तो संपत, तीन शेष हों तो विपत्, चार शेष हों तो क्षेम, पांच शेष हों तो प्रत्यरि, छः शेष हों तो साधक, सात शेष हों तो वध, आठ शेष हों तो मैत्र, नौ शेष हों तो अतिमैत्र होता है। ये सब तारायें नाम के समान फल देनेवाली होती हैं ॥ १२ ॥

### दुष्ट तारा का परिहार

मृत्यौ स्वर्णतिलान्विपद्यपि गुडं शाकं त्रिजन्मस्वथो-
दद्यात्प्रत्यरितारकासु लवणं सर्वे विपत्प्रत्यरिः ।
मृत्युश्चादिमपर्यये न शुभदोऽथैषां द्वितीयेंऽशका-
नादिमान्त्यतृतीयका अथ शुभाः सर्वे तृतीये स्मृताः ॥१३॥

अन्वयः—मृत्यौ ( वधतारायां ) स्वर्णतिलान् दद्यात्, विपदि ( तारायां ) गुडं, त्रिजन्मसु शाकं, प्रत्यरितारकासु लवणं दद्यात् । ( अथ ) आदिमपर्यये विपत्, प्रत्यरिः मृत्युश्च, सर्वः न शुभदः । अथ एषां [ विपत्प्रत्यरिमृत्यूनां ] द्वितीये [ द्वितीयावृत्तौ ] आदिप्रान्त्यतृतीयकाः अंशकाः ( क्रमेण ) न (शुभदाः) अथ तृतीये [ पर्यये ] सर्वे शुभाः स्मृताः ॥ १३ ॥

भाषा—मृत्यु नामक सातवीं तारा हो तो सुवर्णयुक्त तिलों का, विपत् नामक तीसरी तारा हो तो गुड़ का, जन्मसंज्ञक तारा में शाक का और प्रत्यरि नामक पाँचवीं तारा हो तो नमक का दान करने से तारा-दोष शान्त होता है। अब तारादोष का दूसरा परिहार कहते हैं। जन्मनक्षत्र से सत्ताईसवें नक्षत्र तक तीन आवृत्ति होती हैं, अठारहवें तक दो आवृत्ति और नवें नक्षत्र तक एक आवृत्ति होती है। पहिली आवृत्ति में विपत्, प्रत्यरि, मृत्यु अर्थात् तीसरी, पाँचवीं, सातवीं तारा सम्पूर्ण अशुभ है। दूसरी आवृत्ति में इन्हीं तीनों ताराओं का पहिला, दूसरा और तीसरा अंश शुभ नहीं होता अर्थात् तीसरी तारा के पहिले वीस अंश अशुभ और चालीस अंश शुभ होते हैं। पाँचवीं तारा में मध्य के वीस अंश अशुभ और आदि के वीस अंश तथा अंत के बीस अंश शुभ होते हैं। सातवीं तारा में अंत के बीस अंश अशुभ और आदि के चालिस अंश शुभ होते हैं। तीसरी आवृत्ति में तीसरी, पाँचवीं तथा सातवीं तारा सम्पूर्ण शुभ होती है ॥ १३ ॥

### चन्द्रमा की अवस्था ।

षष्टि ६० घ्नं गतभं भुक्तघटीयुक्तं युगा४हतम् ।
शराब्धि ४५ हृल्लब्धतोऽर्कशेषेऽवस्थाः क्रमाद्विधोः ॥१४॥

अन्वयः—गतभं षष्टिघ्नं भुक्तघटीयुक्तं युगाहतं, शराब्धिहृल्लब्धतः अर्कशेषे क्रमात् । ( मेषात् क्रमेण ) विधोः अवस्थाः स्युः ॥ १४ ॥

भाषा—अश्विन्यादि व्यतीत नक्षत्रों की संख्या को साठ से गुणा करके वर्त्तमान नक्षत्र की भुक्तघटी जोड़े। फिर उसे चार से गुणा करे और पैंतालिस का भाग दे। जो लब्ध हों वे मेषादि राशियों में स्थित चन्द्रमा की भुक्त अवस्थायें होंगी और शेष वर्त्तमान अवस्था होगी।

यदि लब्ध बारह से अधिक हों तो उनमें बारह का भाग देकर जो शेष रहें वह भुक्त अवस्था होंगी ॥ १४ ॥

अवस्थाओं के नाम और फल।

प्रवासनाशौ मरणं जयश्च हास्यारतिः क्रीडितसुप्तभुक्ताः।
ज्वराख्यकम्पस्थिरता अवस्था मेषात्क्रमान्नामसदृक्फलाः स्युः

अन्वयः—प्रवासनाशौ मरणं जयः हास्यारतिक्रीडितसुप्तभुक्ताः ज्वराख्यकम्पस्थिरताः ( एताः ) मेषात् क्रमात् नामसदृक्फला अवस्था स्युः ॥ १५ ॥

भाषा—प्रवास, नाश, मरण, जय, हास्य, रति, क्रीड़ा, सुप्त, भुक्त, ज्वर, कम्प, स्थिरता, ये उक्त अवस्थाओं के नाम हैं। ये मेषादि क्रम से अर्थात् चन्द्रमा मेष में हो तो प्रवासादि क्रम से, वृष में हो तो नाशादि क्रम से, मिथुन में हो तो मरणादि क्रम से, कर्क में हो तो जयादि क्रम से, सिंह में हो तो हास्यादि क्रम से, कन्या में हो तो रत्यादि क्रम से, तुला में हो तो क्रीड़ादि क्रम से, वृश्चिक में हो तो सुप्तादि क्रम से, धन में हो तो भुक्तादि क्रम से, मकर में हो तो ज्वरादि क्रम से, कुम्भ में हो तो कम्पादि क्रम से और मीन में हो तो स्थिरतादि क्रम से होती हैं। इनका फल इन्हीं नामों के समान होता है ॥ १५ ॥

ग्रह-दोष-शान्ति के लिए औषधयुक्त जल से स्नान

लाजाकुष्ठबलाप्रियंगुघनसिद्धार्थैर्निशादारुभिः
पुङ्खालोध्रयुतैर्जलैर्निगदितं स्नानं ग्रहोत्थाघहृत्।
धेनुःकम्बुररुणो वृषश्च कनकं पीताम्बरं घोटकः
श्वेतो गौरसिता महासिरज इत्येता रवेर्दक्षिणाः १६

अन्वयः—लाजाकुष्ठबलाप्रियंगुघनसिद्धार्थैः, निशादारुभिः पुङ्खालोध्रयुतैः जलैः ग्रहोत्थाघहृत् स्नानं निगदितम्, धेनुः कम्बु अरुणो वृषः च कनकं, पीताम्बरं, श्वेतः घोटकः, असिता गौः, महासिः, अजः इति एताः रवेः ( क्रमेण ) दक्षिणाः ( ज्ञेयाः ) ॥ १६ ॥

भाषा—लज्जावती, कूट, बरियारा, काकुनि, मुस्ता, सरसों, हल्दी, देवदारु, शरपुङ्खा और लोध इन औषधियों से युक्त जल से स्नान करना

ग्रहों के दोष का हरण करनेवाला कहा गया है। अत्र सूर्यादि ग्रहों की दक्षिणा कहते हैं–सूर्य की प्रसन्नता के लिए धेनु, चन्द्रमा की प्रसन्नता के लिए शङ्ख, मंगल की प्रसन्नता के लिए लाल बैल, बुध की प्रसन्नता के लिए सुवर्ण, बृहस्पति की प्रसन्नता के लिए पीताम्बर, शुक्र की प्रसन्नता के लिए श्वेत घोड़ा, शनैश्चर की प्रसन्नता के लिए काली गौ, राहु की प्रसन्नता के लिए तलवार और केतु की प्रसन्नता के लिए बकरा ब्राह्मण को देना चाहिए॥ १६॥

**कौन ग्रह गन्तव्य राशि का फल कितने दिन पहले देने लगते हैं।**

सूर्यारसौम्यास्फुजितोक्षनाग-
सप्ताद्रिपस्त्रान्विधुरग्निनाडी।
तमोयमेज्यास्त्रिरसाश्विमासान्
गन्तव्यराशेः फलदाः पुरस्तात्॥ १७॥

अन्वयः––सूर्यारसौम्यास्फुजितः गन्तव्यराशेः पुरस्तात् (क्रमेण) अक्षनागसप्ताद्रिवस्त्रान् फलदाः, विधुः अग्निनाड़ीः (फलदः) तमोयमेज्याः (क्रमेण) त्रिरसाश्विमासान् फलदाः॥ १७॥

भाषा––सूर्य अगली राशि में जाने से पाँच दिन पहले, मंगल आठ दिन, बुध सात दिन, शुक्र सात दिन, चन्द्रमा तीन दण्ड, राहु तीन मास, शनैश्चर छः मास और बृहस्पति दो मास पहले उस राशि का फल देने लगते हैं॥ १७॥

**दुष्ट योगादि की शान्ति के लिए दान।**

दुष्टे योगे हेम चन्द्रे च शङ्खं धान्यं तिथ्यर्द्धे तिथौ तण्डुलांश्च।
वारे रत्नं भे च गां हेम नाड्यां दद्यात्सिन्धूत्थं च तारासु राजा॥१८॥

अन्वयः––योगे दुष्टे हेम, चन्द्रे दुष्टे शङ्खं, तिथ्यर्धे धान्यं, तिथौ तण्डुलान्, वारे रत्नं, भे गां, नाड्यां हेम, तारासु [दुष्टासु] राजा सिन्धूत्थं दद्यात्॥१८॥

भाषा––यदि किसी आवश्यक यात्रादि काल में दुष्ट योग हो तो सुवर्ण, चन्द्रमा अशुभ हो तो शंख, करण दुष्ट हो तो धान्य, तिथि दुष्ट हो तो चावल, वार दुष्ट हो तो रत्न, राशि दुष्ट हो तो गौ, नाड़ी

अर्थात् मुहूर्त दुष्ट हो तो सुवर्ण और तारा दुष्ट हो तो सेंधा नमक देकर राजा यात्रादि करे ॥ १८ ॥

राश्यन्तर में गये हुए ग्रहों के फल देने का काल।

राश्यादिगौ रविकुजौ फलदौ सितेज्यौ
मध्ये सदाशशिसुतश्चरमेऽब्जमन्दौ।
अध्वान्नवह्निभयसंमतिवस्त्रसौख्य-
दुःखानि मासि जनिभे रविवासरादौ ॥ १९ ॥

अन्वयः—रविकुजौ राश्यादिगौ फलदौ, सितेज्यौ मध्ये फलदौ, शशिसुतः सदा फलदः, अब्जमन्दौ चरमे फलदौ, ( तथा ) रविवासरादौ जनिभे ( सति ) मासि [ तस्मिन् मासे ] ( क्रमेण ) अध्वान्नवह्निभयसन्मतिवस्त्रसौख्यदुःखानि भवन्ति ॥ १९ ॥

भाषा—सूर्य और मंगल राशि के पहले दशांश में फलदायक होते हैं। बृहस्पति और शुक्र राशि के मध्य दशांश में और बुध सदा अर्थात् जब तक राशि में रहे तब तक फलदायक होता है। चन्द्रमा और शनैश्चर राशि के अन्तिम दशांश में फल देते हैं। अब चान्द्रमास में जिस वासर में जन्मनक्षत्र का प्रवेश हो, उस वासर का फल कहते हैं। शुक्लपक्ष की प्रतिपदा से लेकर अमावास्या तक जन्मनक्षत्र का प्रवेश यदि रविवार में हो तो रास्ता चलना पड़े, सोमवार में हो तो उत्तम अन्न मिले, मङ्गल में हो तो अग्निभय, बुधवार में हो तो उत्तम मति, बृहस्पति में हो तो वस्त्रप्राप्ति, शुक्रवार में हो तो सौख्य और शनैश्चर में हो तो दुःख मिलता है ॥ १९ ॥

इति मुहूर्तचिन्तामणौ गोचरप्रकरणं समाप्तम् ॥ ४ ॥

---

भाषा--चन्द्रमा बुध बृहस्पति और शुक्र इन ग्रहों में से कोई भी ग्रह मित्र हो या लग्न के नवमांशकी राशिको या लग्नको देखता हो तो वरको शुभ है और जो चन्द्रमा बुध बृहस्पति शुक्र इन ग्रहों में से सातवें स्थान के नवमांशका स्वामी अपने नवमांशको ( राशिको ) या सातवें स्थानको देखता हो तो कन्याका विवाह शुभ है अथवा दोनों नवमांशके स्वामियों को पापग्रह मित्र हो तो कन्या के लिए अशुभ है ॥ ७८ ॥

अर्कसंक्रान्तिदोष ।

विषुवायनेषु परपूर्वमध्यमान् दिवसांस्त्यजेदितरसंक्रमेषु हि ।
घटिकास्तु षोडश शुभक्रियाविधौपरतोपिपूर्वमपिसंत्यजेद्बुधः ॥७९॥

अन्वयः—विषुवायनेषु ( मेषतुलाकर्कमकरसंक्रान्तिषु ) शुभक्रियाविधौ परपूर्वमध्यमान् दिवसान् त्यजेत् । इतरसंक्रमणेषु (शेषसंक्रान्तिषु) तु हि (निश्चयेन) परतः पूर्वमपि षोडश घटिकाः बुधः ( विद्वान् ) संत्यजेत् ॥ ७९ ॥

भाषा--तुला कर्क और मकर संक्रान्ति के प्रथम, मध्यम और अंत इन तीन दिनोंको और शेष आठ संक्रान्तियों में प्रथम और अन्त की सोलह २ घड़ी शुभकर्म में त्याग देनी चाहिये ॥ ७९ ॥

संक्रान्ति की घड़ियोंका विवरण।

देवद्व्यंकर्तवोऽष्टाष्टौ नाड्योर्काः खनृपाः क्रमात् ।
वर्ज्याः संक्रमणेर्कादेः प्रायोऽर्कस्यातिनिंदिताः ॥ ८० ॥

अन्वयः—अर्कादेः ( सूर्यादेः ) संक्रमणे क्रमात् ( क्रमशः ) देवद्व्यंकर्तवोऽष्टाष्टौ नाड्यः खनृपाः अंकाः वर्ज्याः । प्रायः अर्कस्य अतिनिन्दिताः भवन्ति ( यथा रवेः संक्रमणे प्राक्पश्चात्त्रयस्त्रिंशद्घटिकाः त्याज्याः चन्द्रस्य द्वे भौमस्य नव बुधस्य षट् गुरोः अष्टाष्टौ शुक्रस्य नव शनेः खनृपाः 'षष्ठ्यधिकशतमिति' घट्यः त्याज्याः) ।

भाषा--सूर्यसंक्रांति से पहिले तथा पीछे तैंतीस घड़ी, चन्द्रमा की संक्रांति से पहिले की दो घड़ी, मंगलकी संक्रांति से पहले और पीछे नौ घड़ी, बुधकी संक्रांति से पहले और पीछे छः घड़ी, बृहस्पतिकी संक्रांति से पहले और पीछे अट्ठासी घड़ी,;शुक्र की संक्रांति से पहले नौ घड़ी और शनिश्चर की संक्रान्ति से पहले और पीछे एक सौ आठ घड़ी वर्जित है ॥८०॥

पंगु-अंध-बधिराख्यलग्न।

घस्रे तुलाली बधिरौ मृगाश्वौ रात्रौ च सिंहाजवृषा दिवांधाः।
कन्यानृयुक्कर्कटका निशांधा दिने घटोऽन्त्यो निशि पंगुसंज्ञः॥८१॥

अन्वयः—तुलाली (तुलावृश्चिकौ) घस्रे (दिने) बधिरौ 'प्रोक्तौ'। मृगाश्वौ (मकरधनुषी) रात्रौ बधिरौ 'प्रोक्तौ'। (सिंहाजवृषाः सिंहमेषवृषाः) दिवान्धाः 'भवन्ति'। कन्यानृयुक्कर्कटकाः (कन्यामिथुनकर्काः) निशान्धा (रात्रौ अन्धाः) 'भवन्ति'। घटः (कुम्भः) दिने पंगुसंज्ञः 'भवति'। अन्त्यः (मीनः) निशि पंगुसंज्ञः 'स्यात्')॥ ८१॥

भाषा—दिन में तुला और वृश्चिक, रात्रि में तुला और मकर बधिर (बहरे) तथा दिनमें सिंह, मेष, वृष और रात्रि में कन्या तथा मिथुन कर्क अन्धे होते हैं। दिन में कुंभ और रात्रि में मीन ये दो लग्न पंगु (लूले) होते हैं॥ ८१॥

अन्य आचार्यों का मत।

बधिरा धन्वितुलालयोऽपराह्णे मिथुनं कर्कटकोंगना निशांधाः।
दिवसांधा हरिगोक्रियास्तु कुब्जा मृगकुंभांतिमभानि संध्ययोर्हि॥

अन्वयः—धन्वितुलालयः (धनुतुलावृश्चिकाः) अपराह्णे (दिवसस्योत्तरे भागे) बधिराः 'भवन्ति'। मिथुनकर्कटकाङ्गना (मिथुनकर्ककन्याः) निशान्धाः 'भवन्ति'। हरिगोक्रियाः (सिंहवृषमेषाः) दिवसान्धाः 'स्युः'। मृगकुम्भान्तिमभानि (मकरकुम्भमीनाः) सन्ध्ययोः (प्रातः सायंकाले वा) कुब्जाः (पंगवः) 'सन्ति'॥ ८२॥

भाषाः—धन, तुला, वृश्चिक ये अपराह्ण में बधिर (बहरे) हैं तथा मिथुन कर्क कन्या ये लग्न रात्रि में अन्धे हैं। सिंह वृष मेष ये लग्न दिन में अन्धे हैं, मकर कुम्भ मीन ये लग्न प्रातः तथा सायंकाल में कुबड़े होते हैं॥ ८२॥

दारिद्र्यं बधिरतनौ दिवांधलग्ने वैधव्यं शिशुमरणनिशांधलग्ने।
पंग्वंधे निखिलधनानि नाशमीयुः सर्वत्राधिपगुरुदृष्टिभिर्न दोषः॥

अन्वयः—बधिरतनौ (बधिरलग्ने, विवाहे सति दारिद्र्यं 'स्यात्'। दिवान्ध-

लग्ने वैधव्यं, निशान्धलग्ने 'विवाहे सति' शिशुमरणं ( बालकविनाशः ), पंग्वन्धे ( पंगुलग्ने विवाहे सति ) निखिलधनानि नाशं ईयुः। सर्वत्र ( सर्वेष्वपि लग्नेषु ) अधिपगुरुदृष्टिभिः ( लग्नेशबृहस्पतिदृष्टिभिः ) दोषो न 'भवेत्' ॥ ८३ ॥

भाषा--यदि विवाह ( बहरे ) लग्न में हो तो वर-कन्या दरिद्र, दिवांध लग्न में हो तो कन्या विधवा, रात्र्यंध लग्न में हो तो सन्तति-मरण और पंगु में हो तो धन नाश होता है। यदि इन लग्नों को बृहस्पति देखता हो या लग्नस्वामी की दृष्टि हो तो विवाह शुभ है ॥८३॥

### विवाह में विहित नवमांश।

कार्मुकतौलिककन्यायुग्मलवे झषगे वा।
यर्हि भवेदुपयामस्तर्हि सती खलु कन्या ॥ ८४ ॥

अन्वयः—कार्मुकतौलिककन्यायुग्मलवे झषगे वा ( धनुतुलाकन्यामिथुनानां नवमांशे मीनस्य वा नवमांशे ) यर्हि उपयामः ( विवाहः ) 'स्यात्' तर्हि खलु ( निश्चयेन ) कन्या सती ( पतिव्रता ) भवेत् ॥ ८४ ॥

भाषा—धन कन्या तुला और मिथुन के नवमांश में तथा विकल्प करके मीन के नवमांश में विवाह हो तो कन्या पतिव्रता होती है ॥८४॥

### विहित नवमांश में क्वचिन्निषेध वर्णन।

अन्त्यनवांशे न च परिणेया काचन वर्गोत्तममिह हित्वा।
नो चरलग्ने चरलवयोगं तौलिमृगस्थे शशभृति कुर्यात् ॥८५॥

अन्वयः—इह वर्गोत्तमं हित्वा अन्त्यनवांशे ( मीनस्य नवमांशे ) काचन 'कन्या' न परिणेया ( नो विवाह्या ), चरलग्ने नो चरलवयोगं शशभृति ( चन्द्रे ) तौलिमृगस्थे ( तुलामकरस्थे ) 'सति' 'परिणयनं' नो कुर्यात् ॥ ८५ ॥

भाषा--अन्त के नवमांश में कन्या का विवाह नहीं करना चाहिये, परन्तु अन्त का नवमांश वर्गोत्तम हो तो विवाह श्रेष्ठ होता है अथवा चरलग्न के नवमांशा में तथा तुला मकर के चन्द्रमा में विवाह करना श्रेष्ठ नहीं होता।

### लग्नभंग योग।

व्ययः शनिः खेऽवनिजस्तृतीये भृगुस्तनौ चन्द्रखला न शस्ताः।
लग्नेट् कविग्लौश्च रिपौ मृतौ ग्लौर्लग्नेट्शुभाराश्च मदे च सर्वे ॥८६॥

अन्वयः—शनिः व्यये ( द्वादशस्थाने ) अवनिजः ( भौमः ) खे दशमे भृगुः ( शुक्रः ) तृतीये, तनौ (लग्ने) चन्द्रखलाः (चन्द्रः पापग्रहाश्च) न शस्ताः । रिपौ ( षष्ठस्थाने ) लग्नेट्कविग्लौश्च ( लग्नेशशुक्रचन्द्राः ) न शस्ताः (अशुभाः भवन्ति ) । मृतौ ( अष्टमस्थाने ) ग्लौर्लग्नेट् शुभाश्च ( चन्द्रलग्नेशशुभग्रहाश्च ) 'न शस्ताः सन्ति' । मन्दे ( सप्तमे ) सर्वे ग्रहा न शस्ताः 'भवन्ति' ।। ८६ ।।

भाषा—विवाह के लग्न में बारहवें शनि, दसवें मंगल, तीसरे शुक्र, लग्न में चन्द्रमा और क्रूरग्रह अच्छे नहीं होते। लग्नस्वामी शुक्र चन्द्रमा छठें आठवें अच्छे नहीं होते। लग्नस्वामी और सौम्यग्रह आठवें अच्छे नहीं होते और सातवें तो कोई भी ग्रह शुभ नहीं होता ॥८६॥

रेखाद प्रस्थान ।

त्र्यायाष्टषट्सु रविकेतुतमोर्कपुत्रा-
स्त्र्यायारिगः क्षितिसुतो द्विगुणायगोऽब्जः ।
सप्तव्ययाष्टरहितौ ज्ञगुरू सितोष्ट-
त्रिद्यूनषड्व्ययगृहान्परिहृत्य शस्ताः ॥८७॥

अन्वयः—त्र्यायाष्टषट्सु ( तृतीयैकादशाष्टमषष्ठस्थानेषु ) रविकेतुतमोऽर्कपुत्राः ( सूर्यकेतुराहुशनयः ), त्र्यायारिगः ( तृतीयैकादशषष्ठस्थाने प्राप्तः ) क्षितिसुतः ( भौमः ), द्विगुणायगः ( द्वितीयतृतीयैकादशस्थानेषु स्थितः ) अब्जः ( चन्द्रः ) सप्तव्ययाष्टरहितौ ( सप्तमाष्टमद्वादशस्थानं परित्यज्य अन्यत्र ) ज्ञगुरू ( बुधगुरू ), अष्टत्रिद्यूनषड्व्ययगृहान् परिहृत्य सितः ( शुक्रः ) शस्तः स्यात् ॥ ८७ ॥

भाषा—तीसरे आठवें छठें इन स्थानों में सूर्य केतु राहु शनि ये ग्रह शत्रु हैं। तीसरे छठें स्थान में मंगल शुभ है। दूसरे तीसरे ग्यारहवें इन स्थानों में चन्द्रमा शुभ है। छठें आठवें स्थान को छोड़कर और स्थानों में बुध बृहस्पति शुभ हैं। आठवें तीसरे सातवें छठें बारहवें स्थानों को छोड़ कर अन्यत्र शुक्र शुभ है ॥८७॥

कर्त्तरी आदि महादोषों का अपवाद ।

पापौ कर्त्तरिकारकौ रिपुगृहे नीचास्तगे कर्तरी-
दोषो नैव सितेऽरिनीचगृहगे तत्षष्ठदोषोपि न ।

भौमास्ते रिपुनीचगे नहि भवेद्भौमाष्टमो दोषकृ-
न्नीचे नीचनवांशके शशिनि रिःफाष्टारिदोषोपि न ॥८८॥

अन्वयः—कर्तरिकारकौ पापौ ( पापग्रहौ ) रिपुगृहे ( शत्रुस्थाने ) 'अथवा' नीचास्तगौ ( नीचराशिस्थितौ अस्तगौ वा ) कर्तरीदोषो नैव 'भवेत्'। सिते ( शुक्रे ) अरिनीचगृहगे षष्ठदोषः अपि ( शुक्रस्य षष्ठस्थानस्थितदोषोऽपि ) न 'स्यात्'। भौमे अस्ते रिपुनीचगे वा अष्टमः ( अष्टमस्थानस्थितः ) भौमः न हि दोषकृत् 'स्यात्'। शशिनि ( चन्द्रे ) नीचे नीचनवांशके वा स्थिते 'सति' रिःफाष्टदोषः ( षष्ठाष्टमद्वादशस्थानस्थितदोषोऽपि ) न 'स्यात्' ॥ ८८ ॥

भाषा—कर्तरीदोष करने वाले क्रूरग्रह शत्रुस्थान में स्थित हों अथवा नीचराशि में अस्त हुये हों तो कर्तरी दोष नहीं होता। शत्रु का स्थान, नीचराशि इसमें शुक्र स्थित हो तो छठें स्थान में स्थित शुक्र का भी दोष नहीं है। मंगल अस्त हुआ हो और शत्रु की राशिपर अथवा नीच राशि पर स्थित हो तथा आठवें स्थान में स्थित हो तो दोष नहीं है। चन्द्रमा नीचराशि पर स्थित हो और नीच के नवमांश में स्थित हो तो छठें आठवें बारहवें का भी दोष नहीं होता ॥ ८८ ॥

नवदोषों का परिहार।

अब्दायनर्तुतिथिमासभपक्षदग्ध-
तिथ्यंधकाणबधिरांगमुखाश्च दोषाः।
नश्यंति विद्गुरुसितेष्विह केन्द्रकोणे
तद्वच्च पापविधुयुक्तनवांशदोषः ॥ ८९ ॥

अन्वयः—अब्दायनर्तुतिथिमासभपक्षदग्धतिथ्यन्धकाणबधिराङ्गमुखाश्च दोषाः ( अब्ददोष-अयनदोष-ऋतुदोष-तिथिदोष-मासदोष-नक्षत्रदोष-पक्षदोष-अब्ददोष-दग्धतिथ्यादिदोष-अन्धलग्नादिदोषाः ) विद्गुरुसितेषु इह केन्द्रकोणे 'स्थितेषु' नश्यन्ति। च ( पुनः ) तद्वत् पापविधुयुक्तनवांशदोषोऽपि न 'भवेत्' ॥८९॥

भाषा—अब्ददोष १ अयनदोष २ ऋतुदोष ३ रिक्तादि तिथिदोष ४ मासदोष, ५ नक्षत्रदोष ६ पक्षदोष, ७ दग्धतिथ्यादिदोष ८ अंधलग्नादि-दोष ९ यह सब दोष बुध बृहस्पति शुक्र सप्तम रहित केन्द्र में अथवा नवम

पंचम स्थान में स्थित हो तो नष्ट हो जाते हैं तथा बुधादि के केन्द्र वा कोण में रहने से पाप ग्रह युक्त नवमांश के दोष भी नष्ट हो जाते हैं ॥

### अन्य परिहार ।

केंद्रे कोणे जीव आये रवौ वा लग्ने चन्द्रे वापि वर्गोत्तमे वा ।
सर्वे दोषा नाशमायांति चन्द्रे लाभे तद्वद्दुर्मुहूर्तांशदोषाः ॥९०॥

अन्वयः—जीवः ( बृहस्पतिः ) केन्द्रे कोणे वा ( प्रथमचतुर्थपंचमनवमदशमस्थाने ), रवौ आये ( एकादशस्थाने ), चन्द्रे लग्ने वर्गोत्तमे वा 'सति' सर्वे दोषाः शान्तिमायान्ति । चन्द्रे लाभे ( एकादशस्थाने ) तद्वद्दुर्मुहूर्तांशदोषाः नश्यन्ति ॥ ९० ॥

भाषा—प्रथम, चौथे, पांचवें, नवें और दसवें स्थानों में वृहस्पति स्थित हो तो सब दोष नष्ट हो जाते हैं और सूर्य्य ग्यारहवें स्थान में हों अथवा चन्द्रमा वर्गोत्तम लग्नमें या अपने स्थान में हो तो नवमांश के सर्वदोष नष्ट होते हैं। ग्यारहवें चन्द्रमा हो तो दुर्मुहूर्त्त दोष और अंशदोष नष्ट होता है ॥ ९० ॥

### सामान्य दोषों का परिहार

त्रिकोणे केन्द्रे वा मदनरहिते दोषशतकं
　　हरेत्सौम्यः शुक्रो द्विगुणमपि लक्षं सुरगुरुः ।
भवेदाये केन्द्रेऽङ्गप उत लवेशो यदि तदा
　　समूहं दोषाणां दहन इव तूलं शमयति ॥९१॥

अन्वयः—सौम्यः त्रिकोणे वा मदनरहिते केन्द्रे (स्थितः) दोषशतकं हरेत् । अपि शुक्रः द्विगुणं, सुरगुरुः लक्षं [ लक्षगुणं ] दोषं हरेत् । अंगपः उत लवेशः यदि आये वा केन्द्रे भवेत् तदा दोषाणां समूहं दहनः तूलं इव शमयति ॥९१॥

भाषा—यदि लग्न, चौथे, पाँचवें, नवें या दसवें स्थान में बुध स्थित हो तो सौ दोषों को हरता है। यदि इन्हीं स्थानों में शुक्र स्थित हो तो पूर्व से द्विगुण अर्थात् दो सौ दोषों को हरता है। यदि इन्हीं स्थानों में बृहस्पति स्थित हो तो एक लाख दोषों को हरता है। लग्न

का स्वामी अथवा नवांश का स्वामी यदि लग्न चौथे, दसवें, ग्यारहवें स्थान में स्थित हो तो दोषों के समूह को वैसे ही नष्ट करता है जैसे अग्नि रुई के ढेर को भस्म कर देता है ॥ ९१ ॥

लग्न का विंशोपक वल।

द्वौ द्वौ ज्ञभृग्वोः पञ्चेन्दौ रवौ सार्द्धत्रयो गुरौ।
रामा मन्दागुकेत्वारे सार्द्धैकैकं विशोपकाः ॥९२॥

अन्वयः—ज्ञभृग्वोः द्वौ द्वौ, इन्दौ पञ्च, रवौ सार्धत्रयः, गुरौ रामाः, मन्दागुकेत्वारे सार्धैकैकं विशोपकाः ( भवन्ति ) ॥ ९२ ॥

भाषा—इसी प्रकरण के सत्तासी श्लोक में कहे हुए अपने शुभ स्थानों में स्थित रहते बुध का दो बिस्वा, शुक्र का दो बिस्वा, चन्द्रमा का पाँच बिस्वा, सूर्य का साढ़े तीन विस्वा, बृहस्पति का तीन बिस्वा, शनैश्चर का डेढ़ विस्वा और राहु-केतु का डेढ़-डेढ़ विस्वा वल होता है। उक्तस्थानों से अन्यत्र स्थित रहते सूर्य आदि ग्रह शून्यबल होते हैं। प्रयोजन यह है कि विवाहकाल में यह सब वल मिलकर पन्द्रह से बीस विस्वा तक हों तो लग्न शुभ और दस से पन्द्रह विस्वा तक हो तो मध्यम और पाँच से दस बिस्वा तक हो तो अशुभ होता है। पाँच विस्वा से कम हो तो वह लग्न वर्जित होती है ॥ ९२ ॥

श्वश्रूआदि के सुख-दुःख जानने का उपाय।

श्वश्रूः सितोऽर्कः श्वशुरस्तनुस्तनुर्जामित्रपः स्याद्दयितो मनःशशी।
एतद्बलं संप्रतिभाव्य तान्त्रिकस्तेषां सुखं संप्रवदेद्विवाहतः ॥९३॥

अन्वयः – सितः श्वश्रूः, अर्कः तनुः [ लग्नं ] तनुः [ शरीरं ] जामित्रपः दयितः, शशी मनः स्यात्। तान्त्रिकः एतद्बलं संप्रतिभाव्य विवाहतः तेषां सुखं संप्रवदेत् ॥ ९३ ॥

भाषा—शुक्र सासुसंज्ञक, सूर्य ससुरसंज्ञक, लग्न देहसंज्ञक, लग्न से सातवें स्थान का स्वामी पतिसंज्ञक और चन्द्रमा मनसंज्ञक होता है। विवाहकाल में इन ग्रहों के वल का विचार करके ज्योतिषी को

चाहिये कि कन्या के ससुर आदि के सुख-दुःख को कहे । विवाहकाल में यदि शुक्र बली हो तो कन्या की सासु को पतोहू की ओर से सुख, यदि सूर्य बली हो तो ससुर को सुख, यदि लग्न बली हो तो कन्या के शरीर को सुख, यदि लग्न से सातवें स्थान का स्वामी बली हो तो कन्या के पति को सुख और चन्द्रमा बली हो तो कन्या के मन को सुख देता है ॥ ९३ ॥

संकरवर्णों के विवाह का मुहूर्त्त ।

कृष्णे पक्षे सौरिकुजार्केऽपि च वारे
वर्ज्ये नक्षत्रे यदि वा स्यात्करपीडा ।
संकीर्णानां तर्हि सुतायुर्धनलाभप्रीतिप्राप्त्यै
सा भवतीह स्थितिरेषा ॥ ९४ ॥

अन्वयः—कृष्णे पक्षे अपि च सौरिकुजार्के वारे वर्ज्ये नक्षत्रे वा यदि संकीर्णानां करपीडा स्यात् ( तदा ) सा ( करपीडा ) सुतायुर्धनलाभप्रीतिप्राप्त्यै भवति, इह एषा स्थितिः ( स्यात् ) ॥ ९४ ॥

भाषा—कृष्णपक्ष में, शनैश्चर, मंगल वा रविवार में और विवाह में वर्जित नक्षत्रों में यदि संकर वर्णों का विवाह हो तो उनको पुत्र, आयु, धन लाभ और प्रीति की प्राप्ति होती है ॥ ९४ ॥

गान्धर्वादि विवाह और त्रिपदीचक्र में नक्षत्रशुद्धि

गान्धर्वादिविवाहेऽर्काद्वेदनेत्रगुणेन्दवः ।
कुयुगाङ्गाग्निभूरामास्त्रिपद्यामशुभाः शुभाः ॥ ९५ ॥

अन्वयः—गान्धर्वादिविवाहे त्रिपद्यां अर्कात् ( अर्कनक्षत्रात् ) वेदनेत्रगुणेन्दवः कुयुगांगाग्निभूरामाः ( क्रमात् ) अशुभाः शुभाः ( स्मृताः ) ॥ ९५ ॥

भाषा—गान्धर्वादि विवाह में सूर्य के नक्षत्र से चार नक्षत्र अशुभ, फिर दो नक्षत्र शुभ, फिर तीन नक्षत्र अशुभ, फिर एक नक्षत्र शुभ, फिर एक नक्षत्र अशुभ, फिर चार नक्षत्र शुभ, फिर छः नक्षत्र अशुभ, फिर तीन नक्षत्र शुभ, फिर एक नक्षत्र अशुभ, फिर तीन नक्षत्र

शुभ होते हैं। ऐसे ही त्रिपदीचक्र में भी ये नक्षत्र क्रम से अशुभ और शुभ होते हैं ॥ ९५ ॥

सूर्य के नक्षत्र से अशुभ और शुभ नक्षत्र

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | २ | ३ | १ | १ | ४ | ६ | ३ | १ | १ |
| अ० | शु० | अ० | शु० | अ० | शु० | अ० | शु० | अ० | शु० |

विवाह से पूर्व होनेवाले कार्यों का मुहूर्त्त।

विधोर्बलमवेक्ष्य वा दलनकण्डनं वारकं
गृहाङ्गणविभूषणान्यथ च वेदिकामण्डपान्।
विवाहविहितोडुभिर्विरचयेत्तथोद्वाहतो
न पूर्वमिदमाचरेत्त्रिनवषण्मिते वासरे ॥ ९६ ॥

अन्वयः—विधोः बलं अवेक्ष्य विवाहविहितोडुभिः दलनकण्डनं वारकं गृहाङ्गणविभूषणानि ( कार्याणि ) अथ वेदिकामण्डपान् च विरचयेत् तथा उद्वाहतः पूर्वं त्रिषण्णवमिते वासरे इदं ( पूर्वोक्तं कर्म ) न आचरेत् ॥ ९६ ॥

भाषा—विवाह के लिये जो नक्षत्र शुभ कहे गये हैं, उन नक्षत्रों में तथा वर-कन्या के चन्द्रबल को विचारकर विवाह के दिन से पूर्व तीसरे, छठें, नवें दिन को छोड़ अन्य दिनों में आटा पीसना, दाल दलना, चावल कूटना, कलशस्थापन करना, घर और आँगन की सफाई करना, वेदी बनाना, मंडप छवाना आदि कार्य करे ॥ ९६ ॥

वेदी के लक्षण तथा मंडप का उद्वासन।

हस्तोच्छ्राया वेदहस्तैः समन्तात्तुल्या वेदी सद्मनो वामभागे।
युग्मे घस्रे षष्ठहीने च पञ्च सप्ताहे स्यान्मण्डपोद्वासनं सत् ॥९७॥

अन्वयः—सद्मनः वाममागे हस्तोच्छ्राया समन्तात् वेदहस्तैः तुल्या वेदी ( कार्या ), च षष्ठहीने युग्मे घस्रे पञ्चसप्ताहे मण्डपोद्वासनं सत् स्यात् ॥ ९७ ॥

भाषा—घर के बायें भाग में हाथ भर ऊँची हाथ भर लम्बी और हाथभर चौड़ी वेदी बनाना चाहिये। विवाह के दिन से छठें

दिन को छोड़ कर सम दिनों में तथा विषम दिनों में पांचवें या सातवें दिन मंडप का विसर्जन करना चाहिए ॥ ९७ ॥

### मंडप के खम्भ गाड़ने का मुहूर्त ।

सूर्येऽङ्गनासिंहघटेषु शैवे स्तम्भोलिकोदण्डमृगेषु वायौ ।
मीनाजकुम्भे निर्ऋतौ विवाहे स्थाप्योऽग्निकोणे वृषयुग्मकर्के ॥

अन्वयः--अंगनासिंहघटेषु ( स्थिते ) सूर्ये शैवे ( ईशानकोणे ) अलिकोदण्डमृगेषु वायौ, मीनाजकुम्भे निर्ऋतौ वृषयुग्मकर्के अग्निकोणे विवाहे स्तम्भः स्थाप्यः ॥ ९८ ॥

भाषा—कन्या, सिंह और तुला में सूर्य के स्थित रहते घर के ईशानकोण में; वृश्चिक, धन, मकर में स्थित रहते वायव्यकोण में; मीन, कुम्भ, मेष में स्थित रहते नैर्ऋत्यकोण में और वृष, मिथुन, कर्क में स्थित रहते आग्नेयकोण में खम्भ गाड़ना चाहिए ॥ ९८ ॥

### स्तम्भचक्र ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| सिंह | कन्या | तुला | ईशान |
| वृश्चिक | धन | मकर | वायव्य |
| कुम्भ | मीन | मेष | नैर्ऋत्य |
| वृष | मिथुन | कर्क | आग्नेय |

### गोधूलिप्रशंसा ।

नास्यामृक्षं न तिथिकरणं नैव लग्नस्य चिन्ता
नो वा वारो न च लवविधिर्नो मुहूर्तस्य चर्चा ।
नो वा योगो न मृतिभवनं नैव जामित्रदोषो
गोधूलिः सा मुनिभिरुदिता सर्वकार्येषु शस्ता ॥९९॥

अन्वयः—अस्यां ( गोधूल्यां ) ऋक्षं न ( चिन्त्यं ) तिथिकरणं न, लग्नस्य चिन्ता नैव, वा वारः न, च लग्नविधिः न, मुहूर्तस्य चर्चा नो, नो वा योगः,

मृतिभवनं नैव, जामित्रदोषः नैव, ( यतः ) सा गोधूलिः मुनिभिः सर्वकार्येषु शस्ता उदिता ॥ ९९ ॥

भाषा--सम्पूर्ण कार्यों में गोधूलि को मुनियों ने ऐसी शुभ कही है कि इसमें नक्षत्र, तिथि, करण वा नवांशविधान, योग, आठवें स्थान की शुद्धि, जामित्रदोष, ये सब विशेष नहीं विचारे जाते। लग्न का भी विशेष विचार नहीं किया जाता और मुहूर्त की तो कुछ चर्चा ही नहीं है। इस श्लोक का तात्पर्य यह है कि बहुत से सुयोगों के रहते कोई एक कुयोग भी हो तो गोधूलि में विवाह शुभ होता है। अथवा अन्य समय के लग्न में सब सुयोग ही हों और गोधूलि की लग्न में कुछ दोष भी हो तो गोधूलि ही श्रेष्ठ होती है। अथवा पूर्व देशों में तथा कलिंग देश में गोधूलि मुख्य होती है। अथवा गांधर्वविवाह तथा वैश्य आदि के विवाह में गोधूलि श्रेष्ठ है। अथवा कोई शुभ लग्न न हो और कन्या युवती हो गयी हो तो भारी दोषों को छोड़कर गोधूलि में विवाह श्रेष्ठ होता है ॥ ९९ ॥

### समयभेद से गोधूलिकाल।

पिंडीभूते दिनकृति हेमन्ततौं स्यादर्धास्ते तपसमये गोधूलिः।
संपूर्णास्ते जलधरमालाकाले त्रेधा योज्या सकलशुभे कार्यादौ॥

अन्वयः--हेमन्ततौं दिनकृति ( सूर्ये) पिण्डीभूते (सति), तपसमये अर्धास्ते ( सति ) जलधरमालाकाले सम्पूर्णास्ते [ सूर्ये सति ] गोधूलिः स्यात्, एवं त्रेधा [ गोधूलिः ] सकलशुभकार्यादौ योज्या ॥ १०० ॥

भाषा--हेमन्त ऋतु से यहाँ प्रयोजन शीतकाल से है, जाड़े के चार महीनों में कुहिरा आदि से ढँक कर सायंकाल में जब सूर्य भात के गोले के समान स्वच्छ और तेजरहित देख पड़े तब, और चैत्रादि गर्मी के चार महीनों में सूर्य के आधे अस्त हो जाने पर और वर्षाकाल अर्थात् श्रावण आदि चार महीनों में सूर्य के सम्पूर्ण अस्त हो जाने पर गोधूलि होती है। यह गोधूलि का समय सम्पूर्ण शुभ कार्यों में शुभ होता है। गोधूलिपद का अर्थ यह है कि जब सायंकाल में इकट्ठा होकर वन से

घर की ओर आती हुई गौओं के खुरों से उठी हुई धूलि से आकाश भर जाता है, उस समय का नाम गोधूलिकाल है ॥१००॥

गोधूलिसमय में त्याज्य दोष ।

अस्तं याते गुरुदिवसे सौरे सार्के
लग्नान्मृत्यौ रिपुभवने लग्ने चेन्दौ ।
कन्यानाशस्तनुमदमृत्युस्थे भौमे
वोढुर्लाभे धनसहजे चन्द्रे सौख्यम् ॥ १०१ ॥

अन्वयः—गुरुदिवसे अस्तं याते (सूर्ये), सौरे सार्के गोधूलिः भवति । लग्नात् मृत्यौ रिपुभवने, च लग्ने इन्दौ कन्यानाशः स्यात् तथा तनुमदमृत्युस्थे भौमे वोढुः मृत्युः स्यात्, लाभे धनसहजे चन्द्रे ( सति ) सौख्यं भवेत् ॥ १०१ ॥

भाषा—बृहस्पति के दिन सूर्यास्त होने के बाद और शनैश्चर के दिन सूर्यास्त होने के पूर्व गोधूलि शुभ होती है । बृहस्पति के दिन सूर्यास्त से पूर्व अर्द्धयामदोष और शनैश्चर के दिन सूर्यास्त के बाद कुलिकदोष रहता है, इसलिये इन दोनों कालों की गोधूलि निषिद्ध होती है । लग्न से आठवें या छठें स्थान में अथवा लग्न में चन्द्रमा के रहते कन्या की मृत्यु तथा सातवें या आठवें स्थान में अथवा लग्न में मंगल के स्थित रहते वर की मृत्यु होती है, इसलिये गोधूलिकाल में ऐसा लग्न निषिद्ध होता है । लग्न से ग्यारहवें, दूसरे या तीसरे स्थान में चन्द्रमा के स्थित रहते कन्या और वर दोनों को सौख्य होता है, इसलिये गोधूलिकाल में ऐसा लग्न श्रेष्ठ होता है ॥ १०१ ॥

सूर्य की स्पष्टगति

मेषादिगेऽर्केष्टशरा ५८ नगाक्षाः ५७
सप्तेषवः ५७ सप्तशरा ५७ गजाक्षाः ५८ ।
गोऽक्षाः ५९ खतर्काः ६० कुरसाः ६१ कुतर्काः ६१
कङ्गानि ६१ षष्टि ६० र्नवपञ्च ५९ भुक्तिः ॥ १०२ ॥

अन्वयः—मेषादिगे अर्के अष्टशराः, नगाक्षा, सप्तेषवः, सप्तशराः, गजाक्षाः, गोऽक्षाः खतर्काः, कुरसाः, कुतर्काः, कंगानि, षष्टि, नवपञ्च, भुक्तिः ॥ १०२ ॥

भाषाः—मेषादि बारह राशियों में इस क्रम से सूर्य की ५८।५७। ५७।५७।५८।५९।६०।६१।६१।६१।६०।५९। कला गति होती है॥१०२॥

## सूर्यस्पष्ट करने की रीति

संक्रान्तियातघस्राद्यैर्गतिर्निघ्ना खषट् ६० हृता।
लब्धेनांशादिना योज्यं यातर्क्षं स्पष्टभास्करः॥१०३॥

अन्वयः—संक्रान्तियातघस्राद्यैः गतिः निघ्ना खषट्हृता लब्धेन अंशादिना यातर्क्षं योज्यं, स स्पष्टभास्करः स्यात्॥ १०३॥

भाषा—जिस दिन जितने दण्ड-पल पर सूर्य की संक्रान्ति लगी हो, उस दिन से इष्टकाल पर्यन्त जितने दण्ड-पल हों उनको पूर्व कही हुई कलारूप गति से गुणाकर उसमें साठ का भाग दे। जो कुछ अंशादि लब्ध हों, उनमें बीती हुई संक्रान्ति की राशि जोड़ दे तो तात्कालिक सूर्य स्पष्ट होता है। उदाहरण—यथा संवत् १९४९ माघ कृष्ण दशमी बृहस्पतिवार को १२ दण्ड ६ पल पर मकर को संक्रान्ति लगी और माघ कृष्ण त्रयोदशी रविवार को २५ दण्ड ६ पल पर सूर्य स्पष्ट करना है। इसलिये संक्रान्तिकाल से इष्टकाल तक बीते हुए ३ दिन १३ दण्ड ०० पल को पूर्व कही हुई मकर संक्रान्ति की ६० कलारूप गति से गुणाकर उसमें ६० का भाग देने से ३ अंश १३ कला ०० विकला लब्ध हुई। इनमें बीती हुई धन संक्रान्ति की नवीं राशि जोड़ी गई, तब ९। ३। १३। ०० हुए। यही तात्कालिक स्पष्ट सूर्य हुआ।१०३।

## लग्नघटिकासाधनार्थ लग्नभुक्तांशसाधन

तनोरिष्टांशकात्पूर्वं नवांशा दशसंगुणाः।
रामाप्ता लब्धमंशाद्यं तनोर्वर्गादिसाधने॥ १०४॥

अन्वयः—तनोः इष्टांशकात् पूर्वं नवांशाः दशसंगुणाः रामाप्ताः लब्धं वर्गादिसाधने तनोः अंशाद्यं स्यात्॥ १०४॥

भाषा—विवाहादि शुभ कार्य के लिये जिस बली शुभ लग्न का जो दोषरहित विहित नवांश विचारा गया हो, उससे पूर्व जितने नवांश उस लग्न के हों उनकी संख्या को दस से गुणाकर तीन का भाग देवे जो

कुछ लब्ध हों वेही उस लग्न के तात्कालिक भुक्त अंश-कला आदि होंगे। और वेही उस लग्न के गृह होरा द्रेष्काणादि पूर्वोक्त षड्वर्गसाधन में काम आते हैं। उदाहरण—यथा मिथुन लग्न का सातवाँ नवांश शुद्ध विचारा गया, तो उससे पूर्व नवांशों की छः संख्या को दस से गुणा तो साठ हुए। इनमें तीन का भाग देने से २० । ०० लब्ध हुए। यही मिथुन लग्न के भुक्तांशादि होंगे ॥ १०४ ॥

### लग्न और सूर्य से इष्टकालसाधन

अर्काल्लग्नात् सायनाद्भोग्यभुक्तै-
र्भागैर्निघ्नात् स्वोदयात् खाग्निभक्तात् ।
भोग्यं भुक्तं चान्तरालोदयाढ्यं
षष्ट्या भक्तं स्वेष्टनाड्यो भवेयुः ॥१०५॥

अन्वयः—सायनात् अर्कात् लग्नात् भोग्यभुक्तैः भागैः निघ्नात् स्वोदयात् खाग्निभक्तात् भोग्यं भुक्तं(तत्)अन्तरालोदयाढ्यं षष्ट्या भक्तं तदा स्वेष्टनाड्यःभवेयुः

भाषा—अयनांशयुक्त तात्कालिक सूर्य के भोग्य अंशों से और अयनांश संयुक्त तात्कालिक लग्न के भक्त अंशों से गुणे हुए अपने देश के मेषादि लग्नों के मान में तीस का भाग देने से लब्ध हुआ सूर्य का भोग्य अर्थात् भोग करने के लिए बाकी और लग्न का भुक्त अर्थात् भोग किया हुआ पलात्मक काल होता है। इन दोनों को सूर्य और लग्न के मध्य लग्नों के पलात्मक प्रमाण को जोड़कर उसमें साठ का भाग देने से लब्ध हुए इष्टकालिक दण्ड-पल होते हैं। उदाहरण—यथा शाके १८१४ माघ कृष्ण दशमी बृहस्पतिवार को २५ दण्ड ६ पल तात्कालिक सूर्य के ९ । ३ । १३ । ०० स्पष्ट में अयनांश जोड़ने से ९।२६।३। ०० यह सूर्य का सायन स्पष्ट हुआ। इसके २६ । ३ । ०० अंशादि को ३० अंशों में घटाने पर शेष ३ । ५७ । ०० सूर्य के भोग्य अंशादि हुए। मकर राशि में रहने के कारण सूर्य के ३ । ५७ । ०० भोग्य अंशों से किसी स्थान को ३०३ पलात्मक मकरोदय प्रमाण को गुणने पर ११९६ । ५१ । ०० पलादि हुए। इनमें ३० का भाग देने से ३९ । ५३ लब्ध

सायन सूर्य के भोग्य पलादि हुए। ऐसे ही तात्कालिक २।२६।४०।०० लग्न में २२।५० अयनांश जोड़ने से २।१९।३०।०० सायन लग्न हुई। कर्क राशि होने के कारण इसके १९।३०।०० भुक्तांशों से उस स्थान की पलात्मक ३४३ कर्कोदय प्रमाण को गुणने से ६६८८।३०।०० पलादि हुए। इनमें ३० का भाग देने से २२२।५७ लब्ध सायन लग्न के २२२। ५७ भुक्त पलों को तथा मकर और कर्क के मध्य को कुम्भ के २५१, मीन के २१८, मेष के २१८, वृष के २५१, मिथुन के ३०३ पलात्मक प्रमाणों को जोड़ने से १५०४ पल हुए। इनमें साठ का भाग देने से २५। ४ लब्ध इष्ट दण्ड हुए। यहाँ सूर्यादि प्रति विकलादि छूटने के कारण इष्ट में दो पलों का भेद हुआ है ॥१०५॥

एक स्थान का लग्नमान।

| मे· | वृष. | मिथुन | कर्क | सिंह | कं. | तुला | वृश्चि. | मकर | कुम्भ | मी· |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २१८ | २५१ | ३०३ | ३४३ | ३४७ | ३३८ | ३४७<br>३३८ | धन<br>३४७ | ३०३ | २५१ | २१८ |

इष्टकाल वनाने की विशेष रीति।

**चेल्लग्नार्कौ सायनावेकराशौ तद्विश्लेषघ्नोदयः खाग्निभक्तः।**
**स्वेष्टः कालो लग्नमूनं यदार्काद्राशौ शेषोऽर्कात्सषड्भं निशायाम्**

अन्वयः—चेत् सायनौ लग्नार्कौ एकराशौ ( तदा ) तद्विश्लेषघ्नोदयः खाग्नि-भक्तः स्वेष्टः कालः ( स्यात् ), यदा लग्नं अर्कात् ऊनं ( तदा ) रात्रेः शेषः स्यात् तथा निशायां सषड्भात् अर्कात्–॥१०६॥

भाषा—यदि अयनांशयुक्त लग्न और अयनांशयुक्त सूर्य दोनों एक ही राशि में हों तो दोनों के आपस में घटने पर शेष से गुणे हुए अपने देश के उदय में तीस का भाग देने से जो लब्ध हों, वह सूर्योदय से लेकर इष्टकाल होता है। यदि सायन लग्न तथा सूर्य ये दोनों एक ही राशि में स्थित हों और सूर्य के अंशों से लग्न के अंश कम हों तो उन कम अंशों से गुणे हुए अपने देश के उदय में तीस का भाग देने से जो लब्ध हो, वह सूर्योदय से पूर्व रात्रि का बाकी काल होता है। इसको

साठ में घटाने से शेष पूर्व दिन के सूर्योदय से लेकर इष्टकाल होता है। रात्रि में सूर्य की राशि में छः जोड़कर उक्त रीति करने पर इष्टकाल स्पष्ट होता है। एक राशि में स्थित सूर्य से अधिक लग्न का उदाहरण–यथा ९।२५।६।३६ इस लग्न में ९ । १६ । ५९। २६ सूर्य को घटाया तो ०।८।७।१० शेष रहे । इन शेष अंशों को लग्न तथा सूर्य में मकर राशि में रहने के कारण मकर की ३०३ उदय से गुण दिया, तो २४६०।११ ३० हुए । इनमें तीस का भाग दिया तो ८२ । २२ । १ पलादि लब्ध हुए । सूर्योदय से लेकर यही इष्टकाल हुआ। कम लग्न का उदाहरण–यथा ९। २६ । ५० । ४० सूर्य में ९।२२।३५।३६ लग्न को घटाया तो ०।४।५।४ शेष रहे । इनको मकर के स्वदेशी ३०३ उदय से गुण दिया तो १२३५।३५।१२ हुए। इनमें तीस का भाग दिया तो ४१।१५।१० पलादि लब्ध हुए। सूर्योदय से पूर्व इतना रात्रिशेष हुआ। इसको साठ में घटाया तो ५९। १८। ४४। ५० दण्डादि शेष रहे। यही इष्टकाल हुआ। रात्रि में इष्टकाल का उदाहरण तो पूर्व श्लोक में कहे हुए उदाहरण के सायन सूर्य में छः राशि जोड़ कर उक्त क्रिया करने से ही हो जायगा, इसलिए यहां नहीं कहा गया है ॥ १०६ ॥

### शुभ कार्यों में अवश्य त्यागने योग्य दोष

उत्पातान्सहपातदग्धतिथिभिर्दुष्टांश्च योगांस्तथा
चन्द्रेज्योशनसामथास्तमयनं तिथ्याः क्षयर्द्धी तथा।
गण्डान्तं च सविष्टिसंक्रमदिनं तन्वंशपास्तं तथा
तन्वंशेशविधूनथाष्टरिपुगान्पापस्य वर्गांस्तथा ॥ १०७ ॥
सेन्दुक्रूरखगोदयांशमुदयास्ताशुद्धिचण्डायुधान्
खार्जूरं दशयोगयोगसहितं जामित्रलत्ताव्यधम् ।
बाणोपग्रहपापकर्त्तरि तथा तिथ्यर्क्षयोगोत्थितं
दुष्टं योगमथार्धयामकुलिकाद्यान्वारदोषानपि ॥ १०८ ॥
क्रूराक्रान्तविमुक्तभं ग्रहणभं यत्क्रूरगन्तव्यभं
त्रेधोत्पातहतं च केतुहतभं सन्ध्योदितं भं तथा ।

तद्वच्च ग्रहभिन्नयुद्धगतभं सर्वानिमान्संत्यजे-
दुद्वाहे शुभकर्मसु ग्रहकृतान् लग्नस्य दोषानपि ॥ १०९ ॥

अन्वयः—पातदग्धतिथिभिः सह उत्पातान्, तथा दुष्टान् योगान् अथ चन्द्रे ज्योशनसां अस्तमयनं तथा तिथ्याः क्षयर्धी, च सविष्टिसंक्रमदिनं, गण्डान्तं, तथा तन्वंशपास्तं, अथ तन्वंशेशविधून्, तथा अष्टरिपुगान् पापस्य वर्गान् सेन्दु-क्रूरखगोदयांशं, उदयास्तशुद्धिचण्डायुधान्, दशयोगयोगसहितं खार्जूरं जामित्र-लत्ताव्यधम्, तथा बाणोपग्रहपापकर्तरि, तिथ्यृक्षयोगोत्थितं दुष्टं योगं अथ अर्ध-यामकुलिकाद्यान् वारदोषान् अपि ( तथा ) क्रूराक्रान्तविमुक्तभं, ग्रहणभं, तथा यत् क्रूरगन्तव्यभं, त्रेधोत्पातहतं च पुनः केतुहतभं तथा सन्ध्योदितं भं च (पुनः) तद्वत् ग्रहभिन्नयुद्धगतभं, ग्रहकृतान् लग्नस्य दोषान् अपि इमान् सर्वान् उद्वाहे शुभकर्मसु सन्त्यजेत् ॥ १०७–१०९ ॥

भाषा—दिग्दाह, प्रसिद्ध वृक्ष या मकान आदि का अकस्मात् गिरना, पानी का वरसना, उल्कापात, बड़ी आँधी का आना, बिजली का गिरना, बिना मेघ का गरजना, भूकम्प आना, चन्द्र-सूर्य में मण्डल होना, सियारी का चिल्लाना, और भी ग्रामसम्वन्धी उत्पात तथा क्रान्ति-साम्य, दग्धतिथि, व्यतीपात, वैधृति इत्यादि दुष्टयोग, चन्द्र, शुक्र, बृह-स्पति का अस्त, दक्षिणायन, तिथि की हानि वृद्धि, नक्षत्र, तिथि, लग्न के गण्डान्त, भद्रा, संक्रान्ति दिन, लग्न और नवांश के स्वामी का अस्त, लग्न से आठवें वा छठें स्थान में स्थित लग्न वा नवांश का स्वामी, लग्न में पापग्रहों के गृह, होरा, द्रेष्काण, नवांश, द्वादशांश, त्रिंशांश, चन्द्रमा वा क्रूरग्रह से युक्त लग्न वा नवांश, लग्नशुद्धि, सातवें स्थान की शुद्धि, पात और खार्जूर दोष, दशयोगों के सहित जामित्र वा लत्ता-दोष, वेधदोष, बाणदोष, उपग्रहदोष, पापकर्त्तरिदोष तथा तिथि-नक्षत्र से तिथि–वार से, नक्षत्र–वार से, वा तिथि–नक्षत्र-वार से उत्पन्न दुष्टयोग, अर्द्धयाम, कुलिकादि वारदोष, क्रूरग्रह का भोग किया नक्षत्र, जिसमें क्रूरग्रह आनेवाला हो या सूर्य-चन्द्रग्रहण हुआ हो वह नक्षत्र, जिसमें पूर्वोक्त उत्पात हुए हों या केतु का उदय हुआ हो वह नक्षत्र, सूर्य के अस्तकाल में प्रारम्भ होनेवाला, अर्थात् सूर्य के नक्षत्र से चौदहवाँ नक्षत्र

जिसमें ग्रहों का युद्ध हुआ हो वह नक्षत्र और लग्न के दोष, इन सबका विवाहादि सम्पूर्ण शुभ कार्यों में त्याग करे ॥ १०७–१०९ ॥

कन्यादि के तेल आदि लगाने की संख्या

मेषादिराशिजवधूवरयोर्वटोश्च
तैलादिलापनविधौ कथितात्र संख्या।
शैला दिशः शरदिगक्षनगाद्रिबाण-
बाणाक्षबाणगिरयो विबुधैस्तु कैश्चित् ॥ ११० ॥

अन्वयः—अत्र मेषादिराशिजवधूवरयोः वटोः ( बालकस्य ) च तैलादिलापनविधौ कैश्चित् विबुधैः ( क्रमेण ) शैलाः दिशः शरदिगक्षनगाद्रिबाणबाणाक्षबाणगिरयः ( इति ) संख्याः कथिताः ॥ ११० ॥

भाषा—मेषादि राशियों में उत्पन्न कन्या, वर और जिसका यज्ञोपवीत होनेवाला हो उसके तेल-उबटन आदि लगाने में कुछ पण्डितों ने ७।१०।५।१०।५।७।७।५।५।५।५।७ यह संख्या कही है, अर्थात् मेष राशिवालों को विवाह और यज्ञोपवीत के दिन से पूर्व सात दिन, वृष राशिवालों को दस दिन, मिथुन राशिवालों को पाँच दिन, कर्क राशिवालों को दस दिन, सिंह राशिवालों को पाँच दिन, कन्या राशिवालों को सात दिन, तुलाराशिवालों को सात दिन, वृश्चिक राशिवालों को पाँच दिन, धन राशिवालों को पाँच दिन, मकर राशिवालों को पाँच दिन, कुम्भ राशिवालों को पाँच दिन, मीन राशिवालों को सात दिन तेल और उबटन लगाना चाहिए ॥ ११० ॥

इति मुहूर्तचिन्तामणौ विवाहप्रकरणं समाप्तम् ॥ ६ ॥

---

## वधूप्रवेशप्रकरणम्।

समाद्रिपञ्चाङ्कदिने विवाहाद्वधूप्रवेशोऽष्टिदिनान्तराले।
शुभः परस्ताद्विषमाब्दमासदिनेऽक्षवर्षात्परतो यथेष्टम् ॥१॥

अन्वयः—विवाहात् ( विवाहदिवसात् ) अष्टिदिनान्तराले ( षोडशदिन-

मध्ये ) समाद्रिपञ्चाङ्कदिने ( समदिवससप्तपंचमनवम दिने ) वधूप्रवेशः शुभः परस्तात् ( षोडशदिवसानन्तरं ) विषमाब्दमासदिने ( विषमवर्षे विषममासे विषमदिने वा ) 'कार्यः' । अक्षवर्षात् ( पंचवर्षात् ) परतः यथेष्टम् ( स्वेच्छानुसारतो ज्ञेयम् ) ॥ १ ॥

भाषा—विवाह के दिनसे सोलह १६ दिनके भीतर नव सात पांच दिनमें वधूप्रवेश शुभ है। यदि किसी कारण से सोलह दिनके भीतर वधूप्रवेश न हो तो विषम वर्ष, विषम मास और विषम दिनमें वधूप्रवेश करना चाहिये। पांच वर्षके बाद निज इच्छा से वधूप्रवेश करे। विषम वर्षका नियम नहीं है ॥ १ ॥

### वधूप्रवेश में नक्षत्रशुद्धि।

ध्रुवक्षिप्रमृदुश्रोत्रवसुमूलमघानिले।
वधूप्रवेशः सन्नेष्टो रिक्तारार्के बुधे परैः ॥ २ ॥

अन्वयः—ध्रुवक्षिप्रमृदुश्रोत्रवसुमूलमघानिले ( उत्तरात्रयरोहिणीअश्विनीपुष्यहस्तअभिजित्चित्रानुराधारेवतीमृगशिरश्रवणधनिष्ठामूलमघास्वाती एषु नक्षत्रेषु ) वधू प्रवेशः सत् 'स्यात्' । रिक्तारार्के बुधे च। (रिक्तातिथिषु मंगलवासरे रवौ च ) परैः ( आचार्यैः ) 'वधू-प्रवेशः' नेष्टः ( न शस्तः ) ॥ २ ॥

भाषा—ध्रुवसंज्ञक ( तीनों उत्तरा रोहिणी ) क्षिप्रसंज्ञक ( अश्विनी पुष्य हस्त ) मृदुसंज्ञक ( चित्रा अनुराधा रेवती मृगशिरा ) और श्रवण धनिष्ठा मूल मघा स्वाती नक्षत्र में वधू प्रवेश करना शुभ है। रिक्ता ( ४-९-१४ ) तिथि बुध मंगल और रविवार में वधूप्रवेश अशुभ है ॥

### सब मासों में वधूप्रवेश से फलाफल।

ज्येष्ठे पतिज्येष्ठमथाधिके पतिं
हन्त्यादिमे भर्तृगृहे वधूः शुचौ।
श्वश्रूं सहस्ये श्वसुरं क्षये तनुं
तातं मधौ तातगृहे विवाहतः ॥ ३ ॥

अन्वयः—विवाहतः ( विवाहानन्तरं ) आदिमे ज्येष्ठे भर्तृगृहे 'स्थिता' वधूः पतिज्येष्ठं ( पत्युर्ज्येष्ठं भ्रातरं ) हन्यात्। अथ अधिके ( अधिकमासे ) 'स्थिता'

वधूः पतिं ( स्वामिनं ) हन्यात् । शुचौ ( आषाढे ) श्वश्रूं ( भर्तृजननीं ) सहस्ये पौषे श्वशुरं ( पत्युः पितरं ) 'हन्यात्'। क्षये ( क्षयमासे ) तनुं ( स्वीयशरीरमेव ) 'हन्ति' मधौ ( चैत्रे ) तातगृहे ( पितृगृहे स्थिता वधूः तातं हन्ति) ॥३॥

भाषा--ज्येष्ठ मास में पति के घर आने वाली वधू ज्येष्ठ का नाश करती है, अधिक मास ( मलमास ) से पति का और आषाढ में सासु का, पौष में श्वसुर का और क्षयमास में निज शरीर ही का नाश करती है। यदि विवाह हो जाने के पीछे वधू चैत्र मास में निज पिता ही के घर रह जावे तो पिताही का नाश करती है ॥ ३ ॥

इति वधूप्रवेशप्रकरणं समाप्तम् ॥ ७ ॥

---

# अथ द्विरागमनप्रकरणम् ।

## द्विरागमन ( गवने ) का मुहूर्त ।

चरेदथौजहायने घटालिमेषगे रवौ
रवीज्यशुद्धियोगतः शुभग्रहस्य वासरे ।
नृयुग्ममीनकन्यकातुलावृषे विलग्नके
द्विरागमं लघुध्रुवे चरेऽस्रपे मृदूडुभिः ॥ १ ॥

अन्वयः—अथ ( वधूप्रवेशप्रकरणकथनानन्तरम् ) ओजहायने ( विषमाब्दे ) रवौ ( सूर्ये ) घटालिमेषगे 'सति' रवीज्यशुद्धियोगतः शुभग्रहस्य वासरे नृयुग्ममीनकन्यकातुलावृषे विलग्नके 'सति' लघुध्रुवे चरे अस्रपे मृदूडुभि एषु भेषु द्विरागमं चरेत् ( कुर्यात् ) ॥ १ ॥

भाषा—विषम ( १ । ३ । ५ । ७ ) वर्षों में, कुम्भ वृश्चिक मेष राशि के सूर्यों में, वृहस्पति शुद्ध हो तो बुध बृहस्पति शुक्र चन्द्रवार में, मिथुन मीन कन्या तुला वृष लग्नोंमें, लघुसंज्ञक ( अश्विनी पुष्य हस्त ) ध्रुव ( तीनों उत्तरा रोहिणी ) चर ( श्रवण धनिष्ठा शतभिषा पुनर्वसु स्वाती ) मूल मृदु अर्थात् मृगशिरा रेवती चित्रा अनुराधा, नक्षत्रों में द्विरागमन शुभ है ॥ १ ॥

## संमुख शुक्रदोषविचार ।

दैत्येज्ये ह्यभिमुखदक्षिणे यदि स्याद्गच्छेयुर्नहि शिशुगर्भिणानवोढाः ॥
बालश्चेद्व्रजति विपद्यते नवोढा चेद्वंध्या भवति च गर्भिणीत्वगर्भा ॥२॥

अन्वयः—यदि दैत्येज्यः ( शुक्रः ) अभिमुखे दक्षिणे स्यात् 'तदा' शिशुगर्भिणीनवोढाः ( बालकगर्भिणीस्त्रीनवपरिणीता वा ) नहि गच्छेयुः । बालश्चेद्व्रजति ( गच्छति ) 'तदा' विपद्यते ( म्रियते ) । नवोढा ( नवपरिणीता वधू ) चेद् 'व्रजति' तदा वन्ध्या 'भवति' । गर्भिणी चेद्व्रजति 'तदा' अगर्भा 'भवति' ( तस्या गर्भस्रावो जायेत ) ॥ २ ॥

भाषा—द्विरागमन में यदि शुक्र सन्मुख अथवा दाहिने हो तो बालक, गर्भिणी और नवीन ब्याही स्त्री को पति के गृह न जाना चाहिये। क्योंकि बालक की मृत्यु, गर्भिणी का गर्भनाश और नवोढ़ा वन्ध्या हो जाती है ॥ २ ॥

## शुक्रदोष का परिहार ।

नगरप्रवेशविषयाद्युपद्रवे करपीडने विबुधतीर्थयात्रयोः ।
नृपपीडने नववधूप्रवेशने प्रतिभार्गवो भवति दोषकृन्नहि ॥३॥

अन्वयः—नगरप्रवेशविषयाद्युपद्रवे ( नगरप्रवेशे देशेकथंचिदुपद्रवेवा जाते सति ) करपीडने ( विवाहे ) विबुधतीर्थयात्रयोः ( देवदर्शनतीर्थयात्रायां वा ) नृपपीडने ( राज्ञि दुःखिते सति ) नववधूप्रवेशने प्रतिभार्गवः ( सम्मुखशुक्रः ) नहि दोषकृत् 'भवति' ॥ ३ ॥

भाषा—नगरप्रवेश, ग्रामके उपद्रव, विवाह के निमित्त यात्रा, देवता तीर्थकी यात्रा, राजा से पीड़ा होने पर अन्य देश को यात्रा और नवीन वधूप्रवेश में सन्मुख शुक्र का दोष नहीं होता ॥ ३ ॥

## तथा द्वितीय परिहार ।

पित्र्ये गृहे चेत् कुचपुष्पसंभवः स्त्रीणां न दोषः प्रतिशुक्रसंभवः ।
भृग्वंगिरोवत्सवशिष्ठकश्यपात्रीणां भरद्वाजमुनेः कुले तथा ॥४॥

अन्वयः—पित्र्ये गृहे चेत् ( पितुर्गृहे यदि ) कुचपुष्पसंभवः ( स्त्रीणां कुचस्य रजोदर्शने वा जाते सति ) प्रतिशुक्रसम्भवः ( सम्मुखशुक्रदोषः ) नास्ति ।

भृग्वङ्गिरोवत्सवशिष्ठकश्यपात्रीणां ( एतेषां ऋषीणां ) भरद्वाजमुनेश्च कुले 'स्त्रीणां' दोषो नास्ति ॥ ४ ॥

भाषा--यदि पिताके गृह स्त्री के कुच निकल आयें और रजोदर्शन हो जाय तो सन्मुख शुक्रका दोष नहीं होता । भृगु, अंगिरा, वत्स, वशिष्ठ, कश्यप, अत्रि और भरद्वाज इन ऋषियों के कुलकी स्त्रियों को शुक्र सम्मुख का दोष नहीं है ॥ ४ ॥

इति द्विरागमनप्रकरणं समाप्तम् ॥ ८ ॥

---

# अथ अग्न्याधानप्रकरणम् ।

### अग्निहोत्रमुहूर्त्त ।

स्यादग्निहोत्रविधिरुत्तरगे दिनेशे
मिश्रध्रुवांत्यशशिशुक्रसुरेज्यधिष्ण्ये ।
रिक्तासु नो शशिकुजेज्यभृगौ न नीचे
नास्तंगतेन विजिते न च शत्रुगेहे ॥ १ ॥

अन्वयः—दिनेशे ( सूर्ये ) उत्तरगे ( उत्तरायणे सति ) मिश्रध्रुवान्त्यशशिशुक्रसुरेज्यधिष्णये ( एषु दिनेषु नक्षत्रेषु च ) नो रिक्तासु, न शशिकुजेज्यभृगौ ( चन्द्रभौमगुरुशुक्रे ) नीचे ( नीचस्थानगते ) न अस्तंगते, न विजिते, च शत्रुगेहे 'गते सति' अग्निहोत्रविधिः स्यात् ॥ १ ॥

भाषा--उत्तरायण सूर्य, कृत्तिका विशाखा तीनों उत्तरा रोहिणी रेवती मृगशिरा ज्येष्ठा नक्षत्रों में और रिक्ता ( ४।९।१४ ) ये तिथियां न हों, चन्द्रमा मंगल बृहस्पति और शुक्र इन चारों ग्रहों में कोई ग्रह नीच का न हो, अस्त शत्रुक्षेत्री और ग्रहयुद्ध में हारा हुआ नक्षत्र न हो तो अग्न्याधान प्रारम्भ करना शुभ है ॥ १ ॥

### अग्न्याधान में लग्नशुद्धि ।

नो कर्कनक्रझषकुंभनवांशलग्ने
नोच्चे तनौ रविशशीज्यकुजे त्रिकोणे ।

केंद्रर्क्षषड्भवनगे च परस्त्रिलाभे
षट्खस्थितैर्निधनशुद्धियुते विलग्ने ॥ २ ॥

अन्वयः—नो कर्कनक्रझपकुम्भनवांशलग्ने नो अब्जे (चन्द्रे) तनौ (लग्ने) 'सति' नो रविशशीज्यकुजे त्रिकोणे 'गते सति' अथवा केन्द्रर्क्षषड्षड्भवनगेषु (प्रथमचतुर्थसप्तमदशमषष्ठतृतीयैकादशस्थानेषु) परैः शनिराहुकेतुशुक्रबुधैः (त्रिलाभषट्संस्थितैः) निधनशुद्धियुते (अष्टमे शून्ये सति) अग्निहोत्रविधिः 'शुभः' स्यात् ॥ २ ॥

भाषा--कर्क मकर मीन कुम्भ इनमें से कोई लग्न वा इनका नवमांशा न हो और चन्द्रमा लग्न में स्थित हो तो अग्न्याधान कर्म करना चाहिये । रवि और चन्द्रमा ९ । ५ हो अथवा १ । ४ । ७ । १० । ६ । में होवे, शनि राहु केतु शुक्र बुध तीसरे ग्यारहवें छठें दसवें स्थानमें स्थित हों और अष्टम स्थान ग्रहशून्य हो तो अग्न्याधान कर्म शुभ होता है ॥

यज्ञमें लग्नशुद्धि ।

चापे जीवे तनुस्थे वा मेषे भौमेम्बरे द्युने ।
षट्त्र्याये वा रवौ वा स्याज्जाताग्निर्यजति ध्रुवम् ॥३॥

अन्वयः—जीवे (बृहस्पतौ) चापे धनराशौ) वा भौमे तनुस्थे मेषे अम्बरे द्युने 'सति' अब्जे (चन्द्रे) षट्त्र्याये वा रवौ षट्त्र्याये जाताग्निः ध्रुवम् जयति ॥३॥

भाषा--लग्न में धन राशिका बृहस्पति और मेषराशि का मंगल स्थित हो, छठें आठवें ग्यारहवें स्थान में चन्द्रमा तथा मंगल हो तो ऐसे लग्न में अग्निहोत्र का प्रारम्भ करना शुभ होता है ॥ ३ ॥

इति अग्न्याधानप्रकरणं समाप्तम् ॥ ९ ॥

---

## अथ राज्याभिषेकप्रकरणम् ।

राज्याभिषेक में कालशुद्धि ।

राज्याभिषेकः शुभ उत्तरायणे गुर्विन्दुशुक्रैरुदितैर्बलान्वितैः ।
भौमार्कलग्नेशदशेशजन्मपैर्नोचैत्ररिक्तारनिशामलिम्लुचे ॥ १ ॥

अन्वयः—उत्तरायणे गुर्विन्दुशुक्रैः ( बृहस्पतिचन्द्रभार्गवैः, भौमार्कलग्नेशदशेशजन्मपैः बलान्वितैः सबलैः ) नो चैत्ररिक्तारमलिम्लुचे ( चैत्रमासरिक्तातिथिभौमवासरअधिकमासेषु ) राजाभिषेकः शुभः 'स्यात्' ॥ १ ॥

भाषा—उत्तरायण सूर्य में बृहस्पति चन्द्रमा और शुक्र उदित हो और मंगल सूर्य लग्नेश दशमेश जन्मलग्नेश बलयुक्त उच्च अथवा निज स्थान में स्थित हो तो चैत्रमास रिक्ता तिथि मंगलवार रात्रि और अधिकमास को छोड़कर अन्य तिथि वार और मासों में राज्याभिषेक शुभ होता है ॥ १ ॥

नक्षत्र और लग्नशुद्धि ।

शाक्रश्रवःक्षिप्रमृदुध्रुवोडुभिः शीर्षोदये वोपचये शुभे तनौ ।
पापैस्त्रिषष्ठायगतैः शुभग्रहैः केंद्रत्रिकोणायधनत्रिसंस्थितैः ॥ २ ॥

अन्वयः—शाक्रश्रवःक्षिप्रमृदुध्रुवोडुभिः ( ज्येष्ठाश्रवणअश्विनीपुष्यहस्ताभिजित्चित्रामृगशिरःरेवतीअनुराधारोहिणीउत्तरात्रयेषु ) शीर्षोदये वा उपचये शुभे तनौ पापैः ( त्रिषष्ठायगतैः ) शुभग्रहः केन्द्रत्रिकोणायधनत्रिसंस्थैः 'सद्भिः' राजाभिषेकः शुभो भवति ॥ २ ॥

भाषा—ज्येष्ठा श्रवण अश्विनी पुष्य हस्त चित्रा मृगशिरा रेवती अनुराधा रोहिणी और तीनों उत्तरा नक्षत्रों में राज्याभिषेक शुभ होता है । मिथुन सिंह कन्या तुला वृश्चिक कुम्भ ये लग्न हों और जन्मलग्न तथा जन्मराशि से तीसरे छठें ग्यारहवें कोई लग्न होवे और शुभग्रह लग्न में होवे अथवा शुभग्रह की दृष्टि हो तो राज्याभिषेक शुभ होता है। पापग्रह तीसरे छठें ग्यारहवें स्थानमें हों और शुभग्रह ६।८।१२। स्थानको छोड़कर अन्यत्र स्थित हो तो राज्याभिषेक शुभ होता है ॥ २ ॥

स्थानविशेष से ग्रहों का फल ।

पापैस्तनौ रुङ्निधने मृतिः सुते पुत्रार्तिरर्थव्ययगैर्दरिद्रता ।
स्यात्खेऽलसो भ्रष्टपदो द्युनांबुगैः सर्वं शुभं केंद्रगतैः शुभग्रहैः ॥ ३ ॥

अन्वयः—पापैः ( पापग्रहैः ) तनौ (लग्ने सति ) रुक् ( रोगः ) 'स्यात्' । निधने ( अष्टमस्थे सति ) मृतिः ( मरणं ) 'स्यात्' । सुते ( पंचमस्थे ) पुत्रार्तिः ( पुत्रपीड़ा ) 'स्यात्' । अर्थव्ययगैः ( द्वितीयद्वादशस्थैः ) दरिद्रता 'स्यात्' ।

खे ( दशमे ) 'पापग्रहैः' अलसः, द्युनाम्बुगैः ( सप्तमचतुर्थस्थानस्थितैः पापैः ) भ्रष्टपदः ( ऐश्वर्यरहितः ) 'स्यात्'। शुभग्रहैः केन्द्रगतैः सर्वं शुभं ( कल्याणात्मकं ) 'भवति' ॥ ३ ॥

भाषा—पापग्रह लग्न में हो तो राजा की मृत्यु, आठवें स्थान में हो तो मृत्यु, पाँचवें स्थान में हो तो पुत्रपीड़ा, दूसरे और वारहवें स्थान में हो तो दरिद्रता, दसवें स्थानमें हो तो उद्योगरहित और सातवें, चौथे स्थानमें हो तो ऐश्वर्य भ्रष्ट हो जाता है। यदि शुभग्रह केन्द्र में हों तो सब दोष शुभ हो जाते हैं ॥ ३ ॥

स्थिरसंपत्तियोग।

गुरुर्लग्नकोणे कुजोऽरौ सितः खे स राजा सदा मोदते राजलक्ष्म्या।
तृतीयायगौ सौरिसूर्यौ खबंध्वोर्गुरुर्द्धरित्रीस्थिरास्यान्नृपस्य ॥

अन्वयः—गुरुः लग्नकोणे ( लग्ने पंचमनवमस्थाने वा ) कुजः अरौ (षष्ठस्थाने ) सितः ( शुक्रः ) खे दशमस्थाने 'स्याच्चेत्तदा' राजा राजलक्ष्म्या मोदते। सौरिसूर्यौ ( रविशनी ) तृतीयायगौ ( तृतीयैकादशस्थौ ) गुरुः खबन्ध्वोः दशमचतुर्थे वा ) 'स्याच्चेत् तदा' नृपस्य धरित्री स्थिरा स्यात् ॥ ४ ॥

भाषा--लग्न, नवें और पाँचवें स्थान में और वृहस्पति तथा मंगल छठें स्थान में हो तो राज्याभिषेक राजलक्ष्मी को बढ़ाता है। शनिश्चर तीसरे, सूर्य ग्यारहवें, दसवें और वृहस्पति चौथे स्थान में हो तो ऐसे योग में राज्याभिषेक राजाकी पृथ्वी सदैव स्थिर रखता है ॥ ४ ॥

दशमं राज्याभिषेकप्रकरणं समाप्तम् ॥ १० ॥

---

# अथ यात्राप्रकरणम्।

यात्रा मुहूर्त बनाने का क्रम।

यात्रायां प्रविदितजन्मनां नृपाणां दातव्यं दिवसमबुद्धजन्मनां च।
प्रश्नाद्यैरुदयनिमित्तमूलभूतैर्विज्ञाते ह्यशुभशुभे बुधः प्रदद्यात् ॥१॥

अन्वयः--प्रविदितजन्मनां ( ज्ञातजन्मकालीनग्रहाणां ) नृपाणां, अबुद्धजन्मनां ( अज्ञातजन्मकालीनग्रहाणां नृपाणां ) च उदयनिमित्तमूलभूतैः प्रश्ना-

द्यौः अशुभशुभे विज्ञाते 'सति' बुधः दिवसं ( यात्रा मुहूर्तं ) प्रदद्यात् ॥ १ ॥

भाषा--जन्मकाल ग्रह जान और उनका शुभ दिन तथा बलाबल देखकर, और यदि जन्मकाल का ग्रह न जाने तो प्रश्नलग्न से शुभाशुभ जानकर यात्रा का मुहूर्त्त बताना चाहिये ॥ १ ॥

प्रश्नलग्नविचार।

जननराशितनू यदि लग्नगे तदधिपौ यदि वा तत एव वा।
त्रिरिपुखायगृहं यदि वोदयो विजय एव भवेद्वसुधापतेः ॥ २ ॥

अन्वयः—यदि जननराशितनू लग्नगे ( जन्मराशिजन्मलग्नौ लग्नगौ स्याताम् ) यदि वा तदधिपौ ( तत्स्वामिनौ ) 'लग्नगौ स्याताम्' अथवा तत एव (जन्मलग्नजन्मराशिभ्यामेव ) त्रिरिपुखायगृहं ( तृतीय षष्ठदशमैकादश ) उदयः 'स्यात् तदा यात्रायां' वसुधाधिपतेः ( राज्ञः ) विजय एव भवेत् ॥ २ ॥

भाषा--जन्मलग्न और जन्मराशि यदि प्रश्नलग्न में हो और जन्मराशि तथा जन्मलग्न का पति प्रश्नलग्न में हो तथा तीसरा, छठाँ, दशवां, ग्यारहवां स्थान लग्न में हो तो यात्रा में राजा की जय कहे ॥२॥

अन्य प्रश्नलग्नफल।

रिपुजन्मलग्नभमथाधिपौ तयोस्त एव वोपचयसद्म चेद्भवेत्।
हिबुके द्युनेऽथ शुभवर्गकस्तनौ यदि मस्तकोदयगृहं जयः ॥ ३ ॥

अन्वयः--'प्रश्नलग्नात्' रिपुजन्मलग्नभं तदधिपौ (तत्स्वामिनौ) वा हिबुके ( चतुर्थे ) द्यूने ( सप्तमे ) स्याताम् तदा राज्ञः ( नृपतेः ) विजय एव 'स्यात्' तत एव ( रिपुलग्नराशिभ्यामेव ) उपचयसद्म ( तृतीयषष्ठदशमैकादशस्थानम् ) चेद् भवेत् 'तदापि विजय एव स्यात्'। 'प्रश्नलग्नात्' हिबुके ( चतुर्थे ) द्युने ( सप्तमे ) 'चेत्' अथवा तनौ ( लग्ने ) शुभवर्गकः ( सद्ग्रहाणां षड्वर्गकः स्यात्तदापि ) जय एव। यदि मस्तकोदयं गृहं तदापि जय एव 'स्यात्' ॥ ३ ॥

भाषा—यदि शत्रु का जन्मलग्न जन्मराशि और जन्मराशिका स्वामी प्रश्नलग्न से चौथे वा सातवें स्थान में हो तो राजा की जय हो। शत्रुके जन्मलग्न से जन्मराशि तीसरे छठें दशवें ग्यारहवें और प्रश्नलग्न से चौथे सातवें हो तो जय हो। यदि प्रश्नलग्न से शुभग्रहों

का षड्वर्ग हो अथवा शीर्षोदय राशि प्रश्न में हो तो भी राजा की जय होती है ॥ ३ ॥

पुनः प्रश्नलग्न का फल ।

**यदि पृच्छितनौ वसुधा रुचिरा शुभवस्तु यदि श्रुतिदर्शनगम् ।**
**यदि पृच्छति चादरतश्च शुभग्रहदृष्टयुतं चरलग्नमपि ॥ ४ ॥**

अन्वयः—यदि पृच्छितनौ ( प्रश्नलग्ने ) वसुधा ( भूमिः ) रुचिरा 'स्यात्' यदि वा 'किंचित्' शुभवस्तु दर्शनगं (दृष्टिपथं) यायात् यदि वा आदरतः पृच्छति अथवा शुभदृष्टयुतं चरलग्नं अपि 'भवेत् तदा' वसुधाधिपतेः जय एव स्यात् ॥४॥

भाषा—प्रश्न लग्न में सुन्दर भूमि हो, शुभ वस्तु दीखती हो, राजा आदर से पूछे अथवा चर लग्न और शुभग्रह की दृष्टि होय तो राजा की अवश्य जय होती है ॥ ४ ॥

अशुभफलप्रद लग्नविचार ।

**विधुकुजयुतलग्ने सौरिऽदृष्टेऽथ चन्द्रे**
**मृतिभमदनसंस्थे लग्नगे भास्करेपि ।**
**हिबुकनिधनहोरा द्यूनगे वापि पापे ।**
**सपदि भवति भंगः प्रश्नकर्तुस्तदानीम् ॥ ५ ॥**

अन्वयः—विधुकुजयुतलग्ने ( चन्द्रभौमसमन्विते लग्ने ) सौरिदृष्टे अथ चन्द्रे मृतिभमदनसंस्थे ( अष्टमसप्तमस्थानस्थिते ), भास्करे ( सूर्ये ) लग्नगे, अपि वा पापे ( पापग्रहे ) हिबुकनिधनहोराद्यूनगे ( चतुर्थाष्टमस्थानस्थिते ) 'सति' तदानीं प्रश्नकर्तुः ( जनस्य ) सपदि ( त्वरितं ) भङ्गो भवति ॥५॥

भाषा—चन्द्र मंगल युक्त लग्न हो, शनैश्चर की दृष्टि हो, चन्द्रमा आठवें सातवें हो, रवि लग्न में हो और चन्द्रमा सूर्य वा पापग्रह चौथे तथा आठवें स्थान में स्थित हों तो प्रश्न करने वाले राजा का पराजय हो ॥५॥

प्रश्न लग्न से दिशाज्ञान ।

**त्रिकोणे कुजात्सौरिशुक्रज्ञजीवो यदैकोऽपिवा नो गमोर्काच्छशी वा ।**
**बलीयांस्तु मध्ये तयोर्यो ग्रहः स्यात् स्वकीयां दिशं प्रत्युतासौ नयेच्च**

अन्वयः-कुजात् ( भौमात् सकाशात् ) सौरिशुक्रज्ञजीवा ( शनिशुक्र-

बुधगुरवः, त्रिकोणे ( नवमे पंचमे स्थाने ) 'अथवा' यदा एकोऽपि ( शनिशुक्र-बुधगुरुषु मध्ये कोऽपि, त्रिकोणे 'स्यात् तदा' गमः ( गमनं ) न 'भवति' वा अर्कात् शशी त्रिकोणे 'स्यात् तदाऽपि' गमनं न 'भवति' तयोः मध्ये यो ग्रहः बलीयान् 'स्यात्' असौ स्वकीयां दिशं प्रत्युत ( विपरीतक्रमेण ) नयेत् ( प्राप्नुयात् ) ॥ ६ ॥

भाषा—मंगलसे नवें पाँचवें शनि शुक्र बुध बृहस्पति हों या इन ग्रहों में से कोई ग्रह त्रिकोण में हो तो उस दिशा को गमन न करे और सूर्य से चन्द्रमा त्रिकोण में हो तो भी विचारित दिशा में गमन नहीं होता है। यदि बलवान् ग्रह हो तो अपनी दिशा को उलटा प्राप्त हो ॥ ६ ॥

तथा अन्य प्रकार।

प्रश्ने गम्यदिगीशात्खेटः पंचमगो यः ।
बोभूयाद्बलयुक्तः स्वामाशां नयतेऽसौ ॥७॥

अन्वयः—गम्यदिगीशात् खेटः ( ग्रहः ) प्रश्ने ( प्रश्नलग्ने ) यः ( ग्रहः ) बलयुक्तः ( बलवान् ) पञ्चमगश्च बोभूयात् असौ ( ग्रहः ) स्वां ( स्वकीयां ) आशां ( दिशं ) नयते ( प्रापयति ) ॥७॥

भाषा—गन्तव्य दिशा का स्वामी प्रश्नलग्न में हो और उससे पाँचवें स्थान का ग्रह बल युक्त हो तो वह अपनी दिशा को प्राप्त कराता है ॥ ७ ॥

यात्रासमय वर्णन।

धनुर्मेषसिंहेषु यात्रा प्रशस्ता
शनिज्ञोशनोराशिगे चैव मध्या ।
रवौ कर्कमीनालिसंस्थेऽतिदीर्घा
जनुः पंचसप्तत्रितारश्च नेष्टाः ॥ ८ ॥

अन्वयः—रवौ धनुर्मेषसिंहेषु यात्रा प्रशस्ता (सुखदा) 'भवति'। शनिज्ञोशनोराशिगे रवौ ( मकरकुम्भमिथुनकन्यावृषतुलाराशिषु स्थिते रवौ ) यात्रा मध्या ( मध्यमफलदा ) 'भवति'। कर्कमीनालिसंस्थे ( कर्कमीनवृश्चिकराशिषु

स्थिते रवौ ) 'यात्रायाः' अतिदीर्घा जनुः ( अतिदीर्घकालात् प्रत्यागमनं ) 'स्यात्'। 'यात्रायां' पञ्चसप्तत्रितारश्च नेष्टाः ॥ ८ ॥

भाषा—धन, मेष और सिंह राशि के सूर्य में यात्रा शुभदायक होती है, मकर कुम्भ मिथुन कन्या वृष तुला राशि के सूर्य में मध्यम और कर्क मीन तथा वृश्चिक के सूर्य में यात्रा करने वाला बहुत रोज के बाद घर आता है। यात्रा में प्रथम पांचवीं सातवीं और तीसरी तारा शुभ नहीं होती ॥ ८ ॥

### यात्रा में तिथिशुद्धिविचार।

न षष्ठी न च द्वादशी नाष्टमी नो
सिताद्या तिथिः पूर्णिमाऽमा न रिक्ता।
हयादित्यमित्रेन्दुजीवांत्यहस्त-
श्रवोवासवैरेव यात्रा प्रशस्ता ॥ ९ ॥

अन्वयः—न षष्ठी न द्वादशी न अष्टमी न सिताद्या तिथिः (शुक्लप्रतिपत्) न पूर्णिमा अमा ( अमावास्या ) न रिक्ता 'एताः तिथयः यात्रायामनिष्टाः' हयादित्यमित्रेन्दुजीवान्त्यहस्तश्रवोवासवैः (एभिर्नक्षत्रैः) एव यात्रा प्रशस्ता भवति ॥९॥

भाषा—शुक्लपक्ष की षष्ठी, द्वादशी, अष्टमी, प्रतिपदा, पौर्णिमा, अमावस्या, चौथ, चतुर्दशी और नवमीको यात्रा श्रेष्ठ नहीं है। अश्विनी, पुनर्वसु, अनुराधा, मृगशिरा, रेवती, हस्त और श्रवण इन नक्षत्रों में यात्रा श्रेष्ठ होती है ॥ ९ ॥

### वारशूल और नक्षत्रशूल।

न पूर्वदिशि शक्रभे न विधुसौरिवारे तथा
न चाजपदभे गुरौ यमदिशीनदैत्येज्ययोः।
न पाशिदिशि धातृभे कुजबुधेऽर्यमर्क्षे तथा
न सौम्यककुभि व्रजेत् स्वजयजीवितार्थी बुधः ॥१०॥

अन्वयः—न शक्रभे ( ज्येष्ठायां ) तथा विधुसौरिवारेऽपि पूर्वदिशि न 'व्रजेत्'। अजपादभे ( पूर्वाभाद्रपदे ) गुरौ (बृहस्पतिवासरे) यमदिशि (दक्षिणे) न व्रजेत्। इनदैत्येज्ययोः ( रविशुक्रयोः ) धातृभे ( रोहिणीनक्षत्रे ) कुजबुधे

( मंगलबुधवासरे ) तथाऽर्यमर्क्षे ( उत्तराफाल्गुन्यां ) स्वजयजीवितार्थी बुधः सौम्ये ककुभि ( उत्तरस्यां दिशि ) न व्रजेत् ॥ १० ॥

भाषा––ज्येष्ठा नक्षत्र और सोमवार तथा शनिवार को पूर्व, पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र और गुरुवार को दक्षिण, शुक्रवार तथा रोहिणी नक्षत्र में पश्चिम और मंगल तथा बुधवार को उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र में उत्तर दिशा को न जाना चाहिये ॥ १० ॥

## कालविचार ।

पूर्वाह्ने ध्रुवमिश्रभैर्न नृपतेर्यात्रा न मध्याह्नके
तीक्ष्णाख्यैरपराह्नके न लघुभैर्नो पूर्वरात्रे तथा ।
मित्राख्यैर्न च मध्यरात्रिसमये चौग्रैस्तथा नोत्तरे
रात्र्यंते हरिहस्तपुष्यशशिभिः स्यात्सर्वकाले शुभा ॥११॥

अन्वयः—ध्रुवमिश्रभैः ( एभिर्नक्षत्रैः ) पूर्वाह्ने नृपतेर्यात्रा न 'शस्ता' तीक्ष्णाख्यैः ( नक्षत्रैः ) मध्याह्नके ( मध्याह्नकाले ) लघुभैः अपराह्नके, मित्राख्यैः पूर्वरात्रे, तथा उग्रैः ( नक्षत्रैः ) मध्यरात्रिसमये 'यात्रा न शुभा भवति' । चरैः राव्यन्ते 'यात्रा न शुभा' । हरिहस्तपुष्यशशिभिः ( श्रवणहस्तपुष्यमृगशिरानक्षत्रैः ) सर्वकाले यात्रा शुभा 'स्यात्' ॥११॥

भाषा––तीनों उत्तरा, रोहिणी, विशाखा और कृत्तिका इन नक्षत्रों के पूर्वाह्नकाल में राजा का यात्रा करना शुभ होता है । मूल, ज्येष्ठा, आर्द्रा और आश्लेषा नक्षत्र के मध्याह्नकाल में यात्रा करना अच्छा नहीं होता, हस्त, पुष्य, अश्विनी और अभिजित् नक्षत्र के अपराह्नकाल में यात्रा अशुभ होती है । मृगशिरा रेवती चित्रा और अनुराधा इन नक्षत्रों के पूर्व भाग रात्रि में और स्वाती पुनर्वसु, श्रवण धनिष्ठा और शतभिष नक्षत्र के अन्य भाग में यात्रा का करना शुभ नहीं होता । श्रवण, हस्त, पुष्य, मृगशिरा इन नक्षत्रों में दिनरात चाहे जिस समय यात्रा करे, शुभ है ॥११॥

## नक्षत्रों की वर्ज्य घड़ी ।

पूर्वाग्निपित्र्यंतकतारकाणां भूपप्रकृत्युग्रतुरंगमाः स्युः ।
स्वातीविशाखेंद्रभुजंगमानां नाड्यो निषिद्धा मनुसंमिताश्च ॥१२॥

अन्वयः—पूर्वाग्निपित्र्यंतकतारकाणां ( पूर्वात्रयकृत्तिकामघानक्षत्राणां ) भूपप्रकृत्युग्रतुरंगमाः ( षोडशैकविंशैकादशघट्यः ) 'निषिद्धाः'। स्वातीविशाखेन्द्रभुजंगमानां ( नक्षत्राणां ) मनुसम्मिताः नाड्यः ( चतुर्दश घट्यः ) निषिद्धाः स्युः ॥ १२ ॥

भाषा—तीनों पूर्वा में प्रथमकी सोलह घड़ी, कृत्तिकामें इक्कीस घड़ी, मघा में ग्यारह घड़ी, भरणी में सात घड़ी और स्वाती विशाखा आश्लेषा और ज्येष्ठा में चौदह घड़ी निषिद्ध हैं ॥ १२ ॥

## वर्ज्य घड़ी।

**पूर्वार्द्धमाग्नेयमघानिलानां त्यजेद्धि चित्राहियमोत्तरार्द्धम्।**
**नृपः समस्तां गमने जयार्थी स्वातीं मघां चौशनसो मतेन ॥१३॥**

अन्वयः—आग्नेयमघानिलानां ( कृत्तिकामघास्वातीनां ) पूर्वार्द्धम् त्यजेत् चित्राहियमोत्तरार्द्धम् 'त्यजेत्'। उशनशः ( शुक्राचार्यस्य ) मतेन जयार्थी ( जयाभिलाषी ) नृपः गमने ( यात्रायां ) स्वातीं मघां समस्तां ( सम्पूर्णां ) 'त्यजेत्' ॥ १३ ॥

भाषा—कृत्तिका मघा और स्वाती नक्षत्र के पूर्वार्ध और चित्रा आश्लेषा भरणी नक्षत्र का उत्तरार्द्ध यात्रा में जय की इच्छा से त्यागना चाहिये। शुक्राचार्य के मत से स्वाती और मघा नक्षत्र समग्र ही त्याग देना उचित होता है ॥ १३ ॥

## नक्षत्रों की जीवपक्षादि संज्ञा।

**तमोभुक्तताराः स्मृता विश्वसंख्या शुभो जीवपक्षो मृताश्चापि भोग्याः।**
**तदाक्रांतभं कर्तरीसंज्ञमुक्तं ततोऽक्षेंदुसंख्यं भवेद्ग्रस्तनाम ॥१४॥**

अन्वयः—तमोभुक्तताराः ( राहुभुक्तताराः ) विश्वसंख्या (त्रयोदशसम्मिताः) भोग्याः जीवपक्षः शुभः। ते विश्वसंख्या मृताः ( मृतपक्षकाश्च ) तदाक्रान्तभं कर्तरीसंज्ञं उक्तम्। ततोक्षेन्दुसंख्यं ग्रस्तनाम भवेत् ॥ १४ ॥

भाषा—राहु के भोग के तेरह नक्षत्रों की जीवपक्ष संज्ञा है, जो शुभ है और राहुक्रांत नक्षत्र से भोग्य तेरह नक्षत्रों की मृतपक्ष संज्ञा है, जिस पर राहु रहता, उसकी कर्तरी संज्ञा है और पन्द्रहवें नक्षत्र की ग्रस्त संज्ञा है ॥ १४ ॥

मार्तण्डे मृतपक्षगे हिमकरश्चेज्जीवपक्षे शुभा
यात्रा स्याद्विपरीतगे क्षयकरी द्वौ जीवपक्षे शुभा ।
ग्रस्तर्क्षं मृतपक्षतः शुभकरं ग्रस्तात्तथा कर्त्तरी
यायी दुःस्थितिमान् रविर्जयकरौ तौ द्वौ तयोर्जीवगौ ॥१५॥

अन्वयः—मार्त्तण्डे ( सूर्ये ) मृतपक्षगे 'सति' हिमकरः चेज्जीवपक्षे 'स्यात् तदा' यात्रा शुभा 'भवति' । विपरीतगे (सूर्ये जीवपक्षे चन्द्रे मृतपक्षे स्यात् तदा) यात्रा क्षयकरी ( विनाशकारिणी ) 'स्यात्' । द्वौ ( सूर्यचन्द्रौ ) जीवपक्षे 'स्यातां चेत्तदा' यात्रा शुभा ( शुभकरी ) 'स्यात्' । मृतपक्षतः ग्रस्तर्क्षं शुभकरं 'स्यात्' ( ग्रस्तनक्षत्रात् ) कर्तरी शुभा 'भवति' । इन्दुः ( चन्द्रः ) यायी ( गमनशीलः ) 'स्यात्' । रविः ( सूर्यः ) स्थितिमान् 'भवेत्' । तौ द्वौ ( जीवपक्षगौ ) तयोः जयकरौ 'स्याताम्' ॥ १५ ॥

भाषा—मृतपक्ष में सूर्य और जीवपक्ष में चन्द्रमा हो तो यात्रा शुभ होती है, जीवपक्ष सूर्य हो और मृतपक्ष में चन्द्रमा हो तो यात्रा करनेवाला नाशको प्राप्त होता है। चन्द्रमा सूर्य दोनों जीवपक्ष में हों तो यात्रा शुभ होती है और मृतपक्ष नक्षत्र से ग्रस्त नक्षत्र अर्थात् पन्द्रहवां नक्षत्र शुभ है और सूर्य जीवपक्ष में हो तो किलायुक्त राजा की जीत हो और चन्द्रमा जीवपक्ष में हो तो चढ़नेवाले राजा की जीत हो और दोनों जीवपक्ष में हों तो मेल करा देवें ॥ १५ ॥

कुलाकुलादियोग वर्णन ।

स्वात्यंतकाहिवसुपौष्णकरानुराधादित्य-
ध्रुवाणि विषमास्तिथयोऽकुलाः स्युः ।
सूर्येन्दुमंदगुरवश्च कुलाकुलज्ञो
मूलांबुपेशविधिभं दशषट्द्वितिथ्यः ॥ १६ ॥

पूर्वाश्वीज्यमघेन्दुकर्णदहना द्वीशेन्द्रचित्रास्तथा
शुक्रारौ कुलसंज्ञकाश्च तिथयोऽर्काष्टेंद्रवेदैर्मिताः ।
यायी स्यादकुले जयी च समरे स्थायी च तद्वत्कुले
संधिः स्यादुभयोः कुलाकुलगणे भूमीशयोर्युध्यतोः ॥१७॥

अन्वयः—स्वात्यन्तकाहिवसुपौष्णकरानुराधादित्यध्रुवाणि विषमाः तिथयः सूर्येन्दुमन्दगुरवः (रविचन्द्रभौमवृहस्पतिवासराः) 'एते सर्वेऽपि' अकुलाः ( अकुलसंज्ञकाः ) 'भवन्ति'। ज्ञो मूलाम्बुपेशविधिभं ( बुधवासरः मूलशतभिषाआर्द्राभिजिन्नक्षत्राणि ) दशषड्द्वितिथ्यः (दशमीषष्ठीद्वितीयातिथयः) कुलाकुलसंज्ञकाः भवन्ति ॥ १६ ॥

अन्वयः—पूर्वाश्वीज्यमघेन्दुकर्णदहनद्वीशेन्द्रचित्राः तथा शुक्रारौ ( शुक्रमंगलवासरौ ) अर्काऽष्टेन्द्रवेदैर्मिताः ( द्वादशी अष्टमी चतुर्दशी चतुर्थीतिथयः ) 'सर्वेऽपि' कुलसंज्ञकाः 'स्युः'। अकुले ( अकुलसंज्ञके तिथिवारनक्षत्रगणे ) समरे 'सति' यायी राजा जयी ( विजयी स्यात् ) तद्वत् कुले ( कुलसंज्ञके समरे सति ) स्थायी (भवनस्थः) राजा विजयी 'स्यात्'। कुलाकुलगणो युध्यतोः उभयोः ( द्वयोः भूमीशयोः ) सन्धिः स्यात् ॥ १७ ॥

भाषा—स्वाती, भरणी, आश्लेषा, धनिष्ठा, रेवती, हस्त, अनुराधा, पुनर्वसु, तीनों उत्तरा और रोहिणी ये बारह नक्षत्र विषम हैं। प्रतिपदा, तीज, पंचमी, सप्तमी, नवमी, एकादशी और पूर्णिमा ये आठ तिथियाँ तथा एतवार, सोमवार, शनिश्चर और वृहस्पति ये चार वार अकुल-संज्ञक हैं। बुधवार, मूल, शतभिषा और आर्द्रा अभिजित् ये चार नक्षत्र और दशमी, छठ, द्वितीया, ये न्यारे २ कुलाकुलसंज्ञक हैं ॥१६॥ तीनों पूर्वा, अश्विनी, पुष्य, मघा, मृगशिरा, श्रवण, कृत्तिका, विशाखा, ज्येष्ठा और चित्रा ये बारह नक्षत्र शुक्र मंगल वार द्वादशी अष्टमी चतुर्थी ये चार तिथियाँ एक एक के प्रति कुलसंज्ञक है। यदि अकुल संज्ञक तिथि वार नक्षत्रों में युद्ध आरम्भ हो तो राजा की जय हो और कुलाकुलयोग में परस्पर मिलाप हो जावे ॥ १७ ॥

## मार्ग में राहुविचार।

स्युर्धर्मे दस्रपुष्योरगवसुजलपद्वीशमैत्राण्यथार्थे
याम्याजांघ्रींद्रकर्णादितिपितृपवनोडून्यथो भानि कामे।
वह्न्यार्द्राबुध्न्यचित्रानिर्ऋतिविधिभगाख्यानिमोक्षेथ रोहि-
ण्याप्यैद्वंत्यर्क्षविश्वार्यमभदिनकरर्क्षाणि पथ्यादिराहौ ॥१८॥

अन्वयः—पथ्यादिराहौ ( पथिराहुचक्रे ) दस्रपुष्योरगवसुजलपद्वीशमैत्राणि

